# पूजा सूची क्रम

ॐ अर्हं नम

। श्री सुखसागर–भगवज्जिनहरि -पूज्य परम गुरुभ्यो नम. ।

#  पूजा – संग्रह 

## * स्नात्र–पूजा–विधि *

प्रात काल में भव्यात्मा आसातनाओं को टालता हुआ, सम्यग्दर्शन की शुद्धि के लिये प्रभु–मन्दिर में 'णमो जिणाण' कहता प्रवेश करे। पाप व्यापारों के निषेध रूप 'निसिहि, – शब्द का तीन वार उच्चारण करे। वहा शुद्ध जल से स्नान कर शुद्ध धोती पहिने। उत्तरासन दाहिने खंधे के नीचे करे। तिलक करे। पूजा के लिये शुद्ध–जल–घड़ा तैयार रखे। दूध–दही–घृत–मिस्री–केसर इनके मिश्रण से पञ्चामृत कलश तैयार करे। रकेबी में फूल–पूगी लौंग स्वच्छ जल से धोकर रखे। रकेबी में अक्षत–चाँवल, [illegible] धूप तैयार करे। घृत दीपक तैयार करे। नैवेद्य पेड़ा लड्डु या मिस्री–फल रकेबी में रखे। मोली–काच–पखा–वासकू ची तीन अंग–लूहणा–आरती–मंगल दीपक–चामर–घंटा–घड़ियाल तैयार रखे। मोली अपने जिमणे हाथ में बांधे। हाथ में केसर का साथिया करे। मन्दिरजी में या जहा स्नात्र पढानी हो वहा भूमी शुद्ध कर चंदवा–पिछवाई बाध कर तीन बाजोट उपर नीचे त्रिगडे के रूप में रखे। एक बाजोट सामने रखे। जिस पर पूजा का सामान रखा जाय। आठ पुड का मुखकोश मुह पर बाधकर जन्माभिषेक का चिन्तन करते–त्रिगड में सिंहासन पर साथिया कर उपर छत्र बाध कर श्री प्रभु को विराजमान करे। नीचे में साथिया कर मोली बाध श्रीफल को मुट्ठीभर चाँवल की ढिगली पर तीन नवकार गिनता हुआ स्थापन करे।

रूपानाणा भी रखे । सामने बाजोठ पर पांच साथिया करे । धूप देवे । सब वस्तुएँ धूप से धूपित करे । रकेबी में थोड़े अक्षतों में केसर फूल लौंग डाल कर कुसुमांजलि तैयार करे । प्रभु के जीमणे हाथ की तरफ कुसुमांजलि की थाली लेकर खड़ा हो एक नवकार मन्त्र पढ़ता हुआ स्नात्र पूजा पढ़नी शुरू करे ।

## ❀ नवकारमन्त्र ❀

णमो अरिहंताणं। णमो सिद्धाणं। णमो आयरियाणं। णमो उवज्झायाणं। णमो लोए सव्व-साहूणं। एसो पंच नमुक्कारो, सव्वपाव-प्पणासणो। मंगलाणं च सव्वेसिं, पढमं हवइ मंगलं। — नमोऽर्हत् सिद्धाचार्योपाध्याय—सर्वसाधुभ्यः। कह कर—स्नात्रपूजा गावे— ।

परम अध्यातम—रसिक परम—गीतार्थ श्रीमद्देवचन्द्रजी महाराज कृत

## ❀ स्नात्र – पूजा ❀

। दूहा। चौतीसे अतिशय जुओ, वचना-तिशय संजुत्त। सो परमेश्वर देखि भवि! सिंहासन-संपत्त। —ढाल—। सिंहासन बैठा जग-भाण, देखि भविजन गुण—मणिखाण। जे दीठे तुझ निम्मल नाण। लहिये परम—महोदय—ठाण। १। कुसुमाञ्जलिमेलो आदि—जिणिंदा तोरा चरण—कमल चोवीस, पूजो रे चौवीस-सोभागी-चौवीस, वैरागी चौवीस जिणिंदा! कुसुमाञ्जलि मेलो आदि जिणिंद। । २।

विधि— ॐ ह्रीं अर्हं परमात्मने अनन्तानन्तज्ञान-शक्तये जन्म-जरा-मृत्यु निवारणाय श्रीमज्जिनेन्द्राय कुसुमाञ्जलिं यजामहे स्वाहा-ऐसा कहकर प्रभु के चरणों पर हाथ में ली हुई कुसुमाञ्जलि चढावे। प्रभु—चरणों में टिकी देवे। फिर हाथ में कुसुमाञ्जलि लेकर। नमोऽर्हत्-सिद्धाचार्योपाध्याय-सर्व-साधुभ्यः— कहकर गाता हुआ— कहे—

गाथा। जो निय गुण—पज्जव रम्यो, तसु अनुभव एगत्त। सुह पुग्गल

आरोपता, ज्योतिसुरग निरत्त।१। ढाल—जो निज आतम गुण आणन्दी, पुग्गल संगे जेह अफन्दी। जे परमेश्वर निज पद लीन, पूजो प्रणमो भव्य अदीन ।। कुसुमाञ्जलि मेलो शान्ति जिणिंदा। तोरा चरण कमल चौवीस, पूजो रे चौवीस सोभागी चौवीस वैरागी चौवीस जिणिंदा कुसुमाञ्जलि मेलो शान्ति जिणिंदा। २।

विधि—ॐ ह्रीं अर्हं परमात्मने अनन्तानन्त ज्ञान शक्तये जन्म जरा मृत्यु-निवारणाय श्रीमज्जिनेन्द्राय कुसुमाञ्जलिं यजामहे स्वाहा। ऐसा कह कर दूसरी बार प्रभु के चरणों में कुसुमाञ्जलि चढा गोडे टिकी देवे। फिर हाथ में कुसुमाञ्जलि लेकर—नमोऽर्हत्० कहकर गावे—

। गाथा। निम्मल नाण पयासकर, निम्मल गुण सम्पन्न। निम्मल धम्मु वएसकर, सो परमप्पा धन्न। १। ढाल लोकालोक प्रकाशक नाणी, भविजन तारण जेहनि वाणी। परमानन्द तणी निसाणी, तसु भगते मुझ मति ठहराणी। कुसुमाञ्जलि मेलो नेमि जिणिंदा तोरा चरण कमल चौवीस पूजो रे चौवीस सोभागी चौवीस वैरागी चौवीस जिणिंदा। कुसुमाजलि मेलो नेमिजिणिंदा। ३।

विधि- ॐ ह्रीं अर्हं परमात्मने अनन्तानन्त ज्ञान शक्तये जन्म जरा मृत्यु-निवारणाय श्रीमज्जिनेन्द्राय कुसुमाञ्जलिं यजामहे स्वाहा। ऐसा कहकर तीसरी वार प्रभु के चरणों में कुसुमाञ्जलि चढा हाथा टिकी देवे। फिर हाथ में कुसुमाञ्जलि लेकर नमोऽर्हत्० कहकर गावे।

गाथा। जे सिद्धा सिज्झंति जे, सिज्झिस्संति अणंत। जसु आलंबन ठविय मन, सो सेवो अरिहंत। ढाल शिव सुख कारण जेह त्रिकाले, सम परिणाम जगत निहाले। उत्तम साधुनो मारग भाले, इन्द्रादिक जसु चरण पखाले। कुसुमाञ्जलि मेलो पार्श्व जिणिंदा तोरा चरण कमल चौवीस पूजो रे चौवीस सोभागी चौवीस वैरागी चौवीस जिणिंदा कुसुमाञ्जलि मेलो पार्श्व जिणिंदा। ४।

विधि- -ॐ ह्रीं अर्हं अनन्तानन्त ज्ञान० ऐसा कह कर प्रभु चरणों में चौथीवार कुसुमाञ्जलि चढा कर दोनो खंधों पर टिकी देवे ।। फिर हाथ में कुसुमाञ्जलि लेकर । नमोऽर्हत्० । कहकर गावे । गाथा । सम्मदिट्ठी देसजय-साहु साहुणी सार । आचारज उवझाय मुणि, जो निम्मल आधार । ढाल-चौविह सघे जे मन धार्यां, मोक्ष तणो कारण निरधार्यां । विविह कुसुम वर जाति गहेवी, तसु चरणे प्रणमत ठवेवी । कुसुमाञ्जलि मेलो वीर जिणिंदा ? तोरा चरण कमल चौवीस पूजो रे चौवीस सोभागी चौवीस वैरागी चौवीस जिणिंदा कुसुमाञ्जलि मेलो वीर जिणिंदा । ५ ।

विधि-- ॐ ह्रीं अर्हं अनन्तानन्त ज्ञान-शक्तये ० ऐसा कहकर पांचवीं वार प्रभु चरणों में कुसुमाञ्जलि चढा कर मस्तक टिकी देवे । नमोऽर्हत्० कह कर चामर हाथ में लेवे ।

वस्तुछन्दः । सयल जिनवर सयल जिनवर नमिय मन रंग, कल्लाणक विहि संठविय करियसुधम्म सुपवित्तु सुंदर । सय इक सत्तरि तीत्थयर इक्क समय विहरन्ति महीयल, चवण समय इगवीस जिण, जम्म समय इगवीस । भत्तिय भावे पूजिया, करो संघ-सुजगीस । ६ ।

## । ढाल— १ ।

( तर्ज— इकदिन अचिरा हुलरावति ए )

भव तीजे समकित गुण रम्या, जिन—भक्ति प्रमुख—गुण परिणम्या । तजि इन्द्रिय सुख आसंशना, करि थानक वीसनी सेवना । १ । अतिराग प्रशस्त-प्रभावना मन भावना एहवी भावता । सवि जीवकरूं शासन रसी, ऐसी भावदया मन उल्लसी । २ । लही परिणाम एहवुं भलूं, निपजावी जिनपद निरमलूं । आउ—बंधे विच इक भव करी, सरधा संवेग ते थिर धरी । ३ । तिहां चविअ लहे नर भव उदार, भरते तिम ऐरवतेज सार । महाविदेह विजय परधान, मझ खण्डे अवतरे जिन—निधान । ४ ।

। ढाल-२ ।

पुराये सुपना ए देखे, मन में हरख विशेखे। गजवर उज्ज्वल सुदर, निरमल वृषभ मनोहर। १। निरभय-केसरी सिंह, लखमी अतिहि अबीह। अनुपम फूलनी माला, निरमल शशी सुकमाला। २। तेज तरणि अति दीपे, इन्द्रधजा जग जीपे। पूरण कलश पंडूर पदम सरोवर पूर। ३। इग्यारमें रयणायर, देखे माताजी गुणसायर। बारमें भुवन-विमान, तेरमें रत्न-निधान। ४। अगनि शिखा निरधूम, देखे माताजी अनूपम। हरखी रायने भासे, राजा अरथ प्रकासे। ५। जगपति जिनवर सुखकर, होस्ये पुत्र मनोहर। इन्द्रादिक जसु नमस्ये, सकल मनोरथ फलस्ये। ६।

। वस्तु छंद । पुराय उदय पुराय उदय, उपना जिन नाह। माता तब रयणी-समे देखि सुपन हरखंत जागिय, सुपन कही निजकंत ने सुपन अरथ सामलो सोभागिय। त्रिभुवन-तिलक महागुणी, होस्ये पुत्र-निधान। इन्द्रादिक जसु पाय नमी, करसे सिद्धि-विधान। १। हाथ में अक्षत पुष्प ले खड़ा रहे।

। ढाल-३ ।

( रथा पराउलाना )

साहमपति आसन कंपियो, दई अवधि मन आणंदियो। मुझ आतम निरमल करण काज, भवजल तारण प्रकट्या जहाज। १। भव अडवी पारग सत्थवाह, केवल नाणा इय गुण अगाह। शिवसाधन गुण अंकूर जेह, कारण उलट्यो आषाढ़ि मेह। २। हरसे विकसे तव रोमराय, वलयादिक मा निज तनु न माय। सिंहासण थी उठ्यो सुरिंद, प्रणमंता जिन आनन्द कंद। ३। सग अट पय समुहा आवि तत्थ, करि अंजलि पणमिय मत्थ सत्थ। मुख भाखे ए अणु आनमार निय लोप पहू दीठा उदार। ४। रेर तिहुणो सुर लोप देव,

विषयानल-तापित तनु समेव । तसु शान्ति करण जलधर समान, मिथ्या-विष चूरण गरुडवान । ५ । ते देव जगत तारण समत्थ, प्रकटयो तसु प्रणमी हुवे सनत्थ । इम जम्पी शक्र-स्तव करेवि, तव देव-देवी हरखे सुणेवि । ६ । गावे तब रम्भा गीत-गान, सुर-लोक हुओ मंगल-निधान । नर-खेत्रे आरज-वंश-ठाम, जिनराज वधेसुर-हर्ष-धाम । ७ । पिता माता घरे उच्छव अशेष, जिन-शासन मङ्गल अति विशेष । सुरपति देवादिक हरष संग, सयम-अरथीजननें उमंग । ८ । शुभ वेला लगने तीर्थनाथ, जनम्या इन्द्रादिक हर्ष साथ । सुख पाम्या त्रिभुवन सर्व जीव, वधाइ वधाइ थई अतीव । ६ । हाथ में जो अक्षत हैं, उनसे प्रभु को वधावे । बाद तीन प्रदक्षिणा अथवा तीन खमासमण देकर बॉया घुटना खड़ा रख और जिवणा घुटना धरती पर लगा कर बैठना दोनों हाथ जोड़ कर इन्द्र—क्रिया का अनुकरण करता हुआ केवल शक्र—स्तव--नमुत्थुणं पाठ बोले ।

## —शक्रस्तव— नमुत्थुणं—

नमुत्थुणं अरिहंताणं भगवताण, आइ—गराणं तित्थयराणं सयं—संवुद्धाणं, पुरिसुत्तमाणं पुरिस—सीहाणं पुरिस—वर—पुंडरीआणं पुरिस वर—गधहत्थीणं, लोगुत्तमाण लोग—नाहाण लोग—हियाण लोग--पईवाण लोग--पज्जोअगराण, अभयदयाण चक्खुदयाणं मग्ग-दयाणं सरण-दयाणं वोहि-दयाणं धम्मदयाणं धम्म—देसियाणं धम्म-नायगाणं धम्म-सारहीणं धम्म-वर-चाउरंत चक्कवट्टीणं अप्पडिहय-वर-नाण-दंसण धराणं वियट्ट-छउम्माणं जिणाणं जावयाणं तिन्नाणं तार-याणं वुद्धाणं वोहयाणं मुत्ताणं मोअगाणं सव्व न्नूणं सव्वदरिसीणं सिव-मयलमरूअमणंतम—क्खयमव्वावाहमपुणरावित्ति—सिद्धिगइ—नामधेयं ठाणं संपत्ताणं नमो जिणाणं जिअ-भयाणं । जेअ अईआ सिद्धा, जेअ भविस्संति-

णागएकाले। संपइय वट्टमाणा, सव्वे तिविहेण वंदामि। ( यहां कई लोग चैत्यवन्दन यावत् जयवीयराय तक करते हैं।) नमुत्थुणं बोल कर हाथ में साथिया कर पञ्चामृत कलश ले खड़ा रहे।

## । ढाल-४ ।

श्री तीरथपतिनो कलश मज्जन गाइयें सुखकार, नरखित्तमंडण दुह विहंडण भविकमन आधार। तिहा रायराणा हरख उच्छव थयो जग जयकार, दिशिकुमरी अवधि विशेष जाणी लह्यो हरख अपार। १। निय अमर अमरी संग कुमरी गावती गुण छंद, जिन जननि पासे आवी पहुँती गहगती आनन्द। हेमाय ! नें जिनराज जायो शुचि वधायो रम्म, अम जम्म निम्मल करण कारण करिसुं सूईय कम्म। २। तिहा भूमि शोधन[1] दीप[2] दर्पण[3] वाय वींजण[4] धार, तिहा करिय कदली-गेह जिनवर-जननि मज्जन कार। वर राखडी[5] जिन-पाणि बांधी दिये इम आसीस, जुग कोडा कोडि चिरंजीवो धरम नायक ईश।

## । ढाल-५ ।

( देशी-एक बामाना )

जग नायकजी त्रिभुवन-जन हितकार ए। परमानमजी चिदानन्द-घन सार ए। जिण रयणी जी दह दिशि उज्जलता धरे, शुभ लगनेजी ज्योतिष चक्र ते संचरे। जिन जन्म्याजी तिण अवसर माता घरे, तिण अवसरजी इन्द्रासण पिण थरहरे। (हरिगीत छन्द) थर हरे आसन इन्द्र चिंते कवण अवसर ए थयो, जिन-जन्म उत्सव काल जाणी अति ही आनन्द ऊपन्यो। निज सिद्धि सम्पति हेतु जिनवर जाणि भगते ऊमह्यो, विकसंत वदन प्रमोद वधते

१-प्रभु के आगन बाद व भूमि शोधन करना। २-दीपक दिखाना। ३-दर्पण दिखाना। ४-पंखों से हवा करना। ५-मौली प्रभु के कौलते हाथ पर रखना।

देव-नायक गह गह्यो। १-ढाल। तव सुरपति जी घंटा[६] नाद करावए, सुर लोके जी घोषणा एह दिरावए। नर खेत्रेजी जिनवर जन्म हुओ अछे, तसु भगते जी सुरपति मन्दर-गिरी गछे। (हरिगीत छन्दः)— गछे मंदा शिखर उपर भुवन-जीवन जिन तणो, जिन-जन्म उच्छव करण-कारण आवजो सवि सुरगणो तुम शुद्ध समकित थास्ये निरमल देवदेव निहालतां आपणां पातिक सर्व जास्ये नाथ चरण पखालतां। २- ढाल। इम सांभलिजी सुरवर कोडी बहु मिली, जिन-वन्दनजी मन्दरगिरि साहमी चली। सोहमपतिजी जिन, जननी घर आविया, जिन माताजी वंदी स्वामि वधाविया[७]। (हरिगीत छन्दः) वधाविया जिनवर हर्षे बहुले धन्य हूं कृतपुण्य ए, त्रैलोक्य नायक देव दीठो मुझ समो कुण अन्य ए। हे जगत जननि ! पुत्र तुमचो मेरुमज्जन-वर करी, उत्संग तुमचे वलिय थापिस आतमा पुण्ये भरी। ३-ढाल। सुरनायकजी जिन निज कर-कमले ठव्या, पांच रूपेजी अतिशय महिमाये स्तव्या नाटक विधि जी तब बत्तीस आगल वहे, सुर कोड़ी जी जिन- दरशन ने ऊमहे (हरिगीत छन्द) सुर कोडा कोडी हाथ जोडी नाथ शुचि-गुण गावती, अपछरा कोडी हाथ जोडी हाव-भाव दिखावती। जय जयो तु जिनराज जगगुरु एम दे आसीस ए, अम्ह त्राण शरण आधार जीवन एक तूं जगदीश ए। ४-ढाल-सुरगिरिवरजी पांडुक वन में चिहुं दिशें गिरशिलपरजी सिंहासन सासय वसे। तिहां आणीजी शक्रे जिन खोले ग्रह्या, चउसट्ठी जी तिहां सुरपति आवी रह्या। (हरिगीत छन्दः)- आविया सुरपति सर्व भगते कलश श्रेणी बणावए, सिद्धार्थ पमुहा तीर्थ औषधि सर्व-वस्तु अणावए अच्चुय पति तिहां हुकम कीनो देव कोडाकोडीने, जिन-मज्जनारथ नीर ल्यावो सवे सुर कर जोडीने। ५-ढाल-आतम साधन रसी

६-घंटा बजाना। ७ प्रभु पर अक्षत उछालना। ८-नन्द करना।

देव कोडी हसी, उल्लसी ने धसी खीर सागर दिशि । पउमदह आदि दह गंग पमुहा नई, तीर्थ जल अमल लेवा भणी ते गई । १ । जाति अड कलश करि सहस अट्टोत्तरा छत्र चामर सिंहासणे शुभतरा । उवगरण पुष्फ चंगेरी पमुहा सवे आगमे भाखिया तेम आणी ठवे । २ । तीर्थजल भरिय करी कलश कर देवता, गावता भावता धर्म-उन्नति-रता । तिरिय नर अमरने हर्ष उपजावता, धन्य अम सगति सुचि भगति इम भावता । ३ । समकित वाज निज आत्म आरोपना, कलश पाणी मिसे भगति जल सींचता । मेरु सिहरोवरे सर्व आव्या वही, शक्र उत्संग जिन देख मन गहगही ४ गाथा—हहो देवा ! हहो देवा ! अणाइ काले अदिट्ठपुव्वो, तिलोय-तारणो तिलोय-बंधु मिच्छत्त-मोहनिद्ध सणो, अणाइ तण्हा विणासणो देवाहि देवो दट्ठव्वो दट्ठव्वो हिययकामेहिं।१ढाल। एम पभणंति वण भवण जोईसरा देव वेमा-णिया भत्ति धम्मायरा । के वि कप्पट्ठिया के वि मित्ताणुगा, के वि वर-रमणि वयणेण अइ उच्छुगा ।१। वस्तु छंद - तत्थ अच्चुय तत्थ अच्चुय इंद आदेस, कर जोडी सवी देव-गणलेइ कलस आदेस पामिय अद्भुत रुव-सरूव जुय कवण पहु पुच्छंति सामिय इंद कहे जग तारणो पारग अम्ह परमेस । नायक दायक धर्मनो करियें तसु अभिषेक । २ ढाल—पुरण कलश शुचि उदक नी धारा जिनवर अंगे नामे । आतम निर्मल भाव करंता बधते शुभ परिणामे । अच्युतादिक सुरपति-मज्जन लोकप ल लोकन्त, सामानिक इंद्राणी पमुहा इम अभिषेक करन्त । पूरण०१ । गाहा— तव ईसाण सुरिंदो, सक्कं पभणेइ करउ सुपसाओ । तुह अंके मह नाहो, खण मित्त अम्ह अप्पेह । तासविंझदो पभणइ साहम्मिय वच्छलम्मि बहु-लाहो, आणा एवं तेण गिण्हउ होउ कयत्था भो । यहां प्रभु चरणों पर कलश ढाले पंचामृत से प्रभु को अभिषेक करता हुआ गावे—

## —ढाल—

सोहम -सुर-पति वृषभ रूप करी, न्हवण करे प्रभु अंग। करिय विलेपन पुष्प-माल ठवी, वर आभरण अभंग। सो० १। नव सुरवर बहु जय जय रव करि, नाचे धरिय आणंद। मोक्ष मारग सारथपति पाम्यो, भांजसुं हवे भव-फंद। सो० २। [1]कोड़ बत्तीस सोवन उवारी, वाजंते वर नाद। सुरपति संघ असर श्री प्रभु ने, जननी ने सुप्रसाद। सो०३। आणी थापी एम पयपे, अम्ह निस्तरिया आज। पुत्र तुम्हारो धणिय हमारो, तारण तरण जहाज। सो०४। मात जतन करि राखजो एहने, तुम सुत अम आधार। सुरपति भक्ति सहित नंदीसर करे जिन भक्ति उदार। सो०५। निय निय कप्प गया सहु निर्जर कहता प्रभु-गुण सार। दीक्षा केवल ज्ञान कल्याणक इच्छा चित्त मझार। सो० ६। खरतर गच्छ जिन आणारंगी राज सागर उवज्झाय। ज्ञान धरम दीपचंद सुपाठक सुगुरु तणे सुपसाय। सो० ७। देवचंद्र जिन भगते गायो, जनम महोच्छव छन्द, बोध बीज अंकूरो उलस्यो संघ सकल आनन्द। सो० ८।

यहा भगवान को अंग लूहणा करे गावे—

## —कलश—राग-बेलावल—

इम पूजा भगते करो, आतम हित काज। आतम हित काज। तजिय विभाव निज-भाव मां रमतां शिव राज। रम० इम ० १। काल अनन्ते जे हुआ, होस्ये जेह जिणंद। होस्ये जेह जिणंद। संपइ-सीमन्धर प्रभु, केवल ज्ञान दिणंद। इम० २। जन्म-महोत्सव इण परे श्रावक रुचिवंत। विरचे जिन-प्रतिमा तणो, अनुमोदन खंत। इम० ३। देवचन्द्र जिन पूजना, करतां, भव-पार। जिन-पडिमा जिन सारखी, कही सूत्र मझार। इम० ४।

---

१—शक्ति अनुसार द्रव्य प्रभु पर उवार कर न्हवण में डालें।

जैनाचार्य श्रीमन्नि हरीसागर सूरिश्वर शिष्य श्री कवीन्द्रसागरोपाध्याय विरचिता

# ✻ रत्न त्रय–आराधना–पूजा ✻

## ( मङ्गल–पीठिका )

॥ दोहा ॥

सुख सागर भगवान जिन–हरिपूज्येश्वर आप । आतम परमातम भजो–मिटे मोह सन्ताप ।१। दुख को हम चाह नहीं नित चाहे सुख सार। पर दुख हा दुख पा रहे–कारण कौन विचार ।२। क्या सुख होता ही नहीं ? क्या दुख जीव सुभाव ? । क्या कोई दुख देत है ? क्यों यह बने बनाव ? ।३। औषध से दुख ना मिटे, मिटे न धन जन योग । आतम धर्माराधते–हो दुख मूल वियोग ।४। अपनी अपनी आतमा–का उपयोग विचार । जो पावें पावें सही–वे सुख अपरं पार । ५ । मृगमद मृग ढूंढत फिरे– पर ना पावे लेश । भटक भटक वह मर मिटे– केवल पावे क्लेश ।६। मैं मैं मैं करता फिरे पर ना जाने भेद । स्फटिक घरे कुत्ता यथा– मर मर पावे खेद ।७। पुण्य योग पाया यहा दर्शन जैन प्रधान । यहा सहज सुख सिद्धि का– पाया विशद विधान । ८ । सम्यग्दर्शन शुद्ध हो– ज्ञान चरण विस्तार । जनम मरण भव दुख का रहे न लेश विकार ।९। सम्यग्दर्शन ज्ञान मय चरण रत्न ये तीन । मोक्ष मार्ग साधक गुणी साध भाव अदीन ।१०। परम गुणी जिनराज हैं स्मारक निजगुण रूप । दर्शन वन्दन पूजना– करा भविक गुण भूप ।११।

( राग– धनाश्री–नव वर्णन गुण गान )

भाव रतन दातार, पूजा रे भवी जानराग पद सार ।टेर। राग आग जलता जन जीवन– पाता दुःख अपार । पूजो० । वीतराग पद सत्र सुधारस अनहद आनन्दकार । पूजा० १ । राग– द्वेष की गाठ खुलेगी– ज्योतिर्मय जयकार

। पूजो० । जीवन होगा पावन जगमें— अजरामर अविकार । पूजो० २ । आप पूज्य प्रभु पूजा न चाहें, पर पूजक आधार । पूजो० । द्रव्य— भावविध पूजो भविजन, गुरु आगम अनुसार । पूजो० ३ । जल चन्दन कुसुमादिक द्रव्ये— आठ अनेक प्रकार । पूजो० । सम्यग्दर्शन गुण तब प्रकटे— ज्ञान चारित्र श्रीकार । पूजो० ४ । पुण्य योग प्रभु दर्शन पायो— आतम गुण अधिकार । पूजो० । हरि कवीन्द्र करो गुण कीर्तन— हो जावो भव-पार । पूजो० ५ ।

## ❀ सम्यग्दर्शन—पूजा ❀

(दोहा)

तत्वारथ श्रद्धान है— सम्यग्दर्शन भाव । वह प्रकटो मेरे लिये— प्रभु पद पुण्य प्रभाव । १ । होती चित्त प्रसन्नता— प्रभु पद पूजा योग । पाऊँ गुण गाऊँ यहां— मिटे महा भव—रोग । २ ।

(तर्ज— अवधू सो जोगी गुरु मेरा आशावरी.)

प्रभु से करम भरम मिट जाय । टेर ।

काल अनादि उलटि गति— मति— सुलटी सहज उपाय । चाह नहीं धन धाम धरा की, सेवा प्रभु की सुहाय । प्र० १ । सुरमणि सुरतरु अधिक प्रभु हैं वांछित पद वरदाय । दूर दारिद्रय हुआ हुई मेरे- सेवा की यह आय । प्र० २ । सम्यक मिश्र मिथ्या तीनों, मोहनी मूल विलाय । सम्यग्दर्शन पाया मिटते, दर्शन मोह अपाय । प्र० ३ । आतम रूप अनादि अपना, भूल रहा भरमाय । आज किया निर्मल निश्चल वह, प्रभु पद सेव अमाय । प्र० ४ । मिटे अनन्तानुबन्धी ये कलुषित चार कषाय । हरिकवीन्द्र प्रभुपद—कृपया- जीवन ज्योति जगाय । प्र. ५ ।

( दोहा )

शंका आतम रूप की, मिट ते मन से आज। परमातम पद पालिया, पाया सुखद स्वराज। १। कान्ना जड़ता संग की, आज हुई निर्मूल। आतम गुण रमणीयता— प्रकटी शिव अनुकूल। २।

( तर्ज— सुअप्पा आप विचारो र० )

प्रभु से पायो दरशन दान, मिट गयो मोह अज्ञान॥ प्रभु० टेर॥

मानु धन दिन धन घड़ी मेरी, धन जीवन परमान। मिटी विचिकित्सा अब भव ही हो गये सफल विधान। प्र० १। आरोपित सुंदरता जड़की, असत अशिव पहिचान। सत्य तथा शिव सुंदर गायो, आतम रूप महान। प्र० २। भाव अनातम दूर हुआ अब, पाया आतम ज्ञान। कर्ता कर्म करण कारक सब हो गये आतम थान। प्र० ३। क्षायिक भावे क्षायिक समकित— ग्रन्थी भेद निदान। प्रभु की प्रभुता निज जीवन में— त्रिभुवन तिलक समान। प्र० ४। शम— संवेगी हो निरवेदी अनुकम्पा— परधान। हरि कवीन्द्र आस्तिक आतम गुण— अमरित कीनो पान। प्र० ५।

( दोहा )

निश्चय से व्यवहार स— एक अनेक सरूप। निजगुण समकित रत्न को— पात हैं गुण—भूप॥१॥ दीपक से दीपक यथा— लट भँवरी के न्याय। आतम हो परमातमा— समकित शुद्ध उपाय॥ २॥

( तर्ज— अखियां मिलाके जिया भरमाके चले नहीं जाना )

जिन शासन का सार यही है जिन शासन का सार।

समकित रत्न उदार यही है जिन शासन का सार॥

जिन दर्शन में दर्शन प्रकट— जिन निक्षेपा चार। चारों सत्य बतावें स्वामी

ठाणांग ठाण विचार । यही० १ । आचारांगे दुय सुयखंधे— निरयुक्ति निरधार । तीरथ दर्शन वन्दन पूजन— दर्शन भाव आधार । यही० २ । दर्शन सूरति श्री जिन मन्दिर— जिन प्रतिमा अविकार । पंच कल्याणक भाव प्रकटते- हो दर्शन अधिकार । यही० ३ । आनन्दादिक परम उपासक— भाव प्रतिज्ञा धार । जीवन पावन सुविहित विधि से- हो समकित साकार । यही० ४ । सुखसागर भगवान के दर्शन— करते आर्द्रकुमार । हरि-कवीन्द्र श्रेणिक अम्बड सम— हों अर्ह अवतार । यही० ५ ।

( दोहा )

अर्ह सिद्ध स्वरूप ये- आतम विकसित भाव । होते हैं अध्यातम में- दर्शन पुण्य प्रभाव ।१। राग द्वेष अरि नाशतें- वन्दन पूजन योग । होते अर्ह आतमा, स्वयं सिद्ध उपयोग ॥ २ ॥

( तर्ज— हा केसरियों कामण गारो )

हां आतमा अरिहंत होता—

सम्यग दर्शन भावमे परिणत जब होता रे ।

आतमा अरिहंत होता ॥ टेर ॥

नमो अरिहंताणं पद रटते भव-भावी सब भाव विघटते । कटते करम— कलेश लेश दुख का नहीं होता रे । आ० १ । अरिहंत पद के आराधन से, भाव अरि के सहज निधन से । धन जीवन हो जाय आय शिव सुखका होता रे । आ० २ । अरिहंत अंत सिद्ध हो जाते, अपुनर्भव शिव पदवी पाते । जहां नहीं जम-राज— राज अपना ही होता रे । आ० ३ । सम्यगदर्शन गुण अविकारी प्रभु पद आराधक अधिकारी । सुखसागर भगवान ज्ञान गुण उन को होता रे । आ० ४ । हरि कवीन्द्र आतम दर्शन हो— परमातम सम्यग् दर्शन हो । वन्दन—

पूजन योग भाव उपयोगी होता रे । श्रा० ५ ।

( हरिगीत- छन्द )

तत्त्वार्थ के श्रद्धान से हो भव्य सम्यग्दर्शनं,
आधार उसका एक है निज आत्म रूप सुदर्शनम् ।
दर्शन न आंखों का यहा है हृदय दर्शन दर्शनं,
जिनदेव दर्शन से मुझे हो दिव्य सम्यग्दर्शनम् ॥

मन्त्र— ॐ ह्रीं श्रीं अर्हं परमात्मने-अनन्तानन्त-सम्यग्दर्शन शक्तये ज म जरा मृत्यु निवारणाय सम्यग्दर्शन प्राप्तये अष्ट द्रव्य यजामहे स्वाहा॥

## * सम्यग्ज्ञान-पद-पूजा *

(दोहा)

सब संसारी जीव में- होता है संज्ञान । पर जो जाने आत्मा- उनका सम्यग्ज्ञान ।१। आप रूप है आतमा- पर कर्मों के योग ॥ भूल सदा गति चार में भोग रहा दुख भोग ।२। बकरी टोले में रहा सिंह भूल निजरूप । लखते सिंह पराक्रमी- हो जाता वन भूप। ३। जैसे ही यह आतमा परमातम पद पाय। आतम ज्ञानी हो करे भव दुख भाव विनाश ॥४॥

( तर्ज— चित हरण धरा अनुभव रंगे नील परम पद सजियें )

जिन ज्ञानी की, सेवा दे- सुख मेवा आतम ज्ञान का । टेर।

परमातम पूरण ज्ञान कला, पद पूजा से जीवन सफला। मिट जाय अनादि करम बला, जिन ज्ञानी की० । १ । प्रद्वेष नहीं अपलाप नहीं, मात्सर्य नहीं अन्तराय नहीं। आसातन अरु उपघात नहीं, जिन ज्ञानी की० । २ । आश्रव मिटते संवर होता, ज्ञानावरणी क्षय भी होता । ज्ञानोदय जीवन में होता, जिन ज्ञानी की० ।३ । है ज्ञेय रूप संसार सभी, उसमें पड

अपना रूप कभी। दीखे हो सम्यग्ज्ञान तभी, नित ज्ञानी की० ॥ ४ ॥ सुख सागर पद भगवान मिले, हरि कवीन्द्र कीर्तित ज्ञान खिले। फिर मोह महादृढ दुर्ग हिले, नित ज्ञानी की० । ५ ।

( दोहा )

ज्ञानी के सतसंग से– होता आतम ज्ञान। जडविज्ञानी जीव का- मिटता है अभिमान ।१। पट कुटयादिक आवरण से- ज्यों सूर्य- प्रकाश। तरतम भावे होत है– ज्ञान–प्रकाश विकास ॥

( तर्ज— प्रभु धर्मनाथ मोहे प्यारा, जग जीवन० )

पूजो ज्ञानी जिन जयकारी, दें ज्ञान परम उपकारी ।टेर। जन आराधक अधिकारी, तज भेद अभेद विहारी। क्रमशः मति श्रुत अनुसारी·पूजो ज्ञानी जिन जयकारी ॥ दें० १ ॥ आतम परमातम होता, जब पूर्ण ज्ञान गुण होता। मीमांसक मति गति हारी, पूजो ज्ञानी जिन जय कारी ॥ दें० २ ॥ यह अगम अगोचर भावी, गुण ज्ञान है पूर्ण प्रभावी। पाते जन जो अविकारी, पूजो ज्ञानी जिनजय कारी ॥ दें० ३ ॥ नय निक्षेपा विस्तारें, अनुयोग विशेष विचारे। हो यह प्रमाण पद धारी, पूजो ज्ञानी जिनजय कारी ॥ दें० ४ ॥ मति श्रुत अवधि मनज्ञानी, केवल सर्वज्ञ विधानी। हरि कवीन्द्र ज्ञानि बलिहारी, पूजो ज्ञानी जिनजय कारी ॥ दें० ५ ॥

( दोहा )

ज्ञान स्व पर अवभासकर होता है सुप्रमाण। आराधन से आतमा, हो अनन्त गुण खाण ॥ एक देश व्याख्यान से, होता नय विज्ञान। सर्व देश व्याख्यान से, हो प्रमाण गुण ज्ञान ॥

शाश्वत शिव-पथ एक ॥ शा०७॥ सम्यग्दर्शन- ज्ञान से जो हो आतम सम्बन्ध ॥ शा० ॥ हरि कवीन्द्र तो होगई, वह सोने बीच सुगन्ध ॥ शा०८॥

॥ हरिगीत छन्द ॥

ससार को जाना न जाना आतमा को धूल है. वह जानकारी जान लो बस मूल में ही भूल है । निज आतमा को जानना परमात्म-पद का मूल है, वह दिव्य सम्यग्ज्ञान हो भव शूल भी सब फूल है ॥

॥मन्त्र॥ ॐ ह्रीं श्रीं अर्हं परमात्मने अनन्तानन्त सम्यग्ज्ञान शक्तये जन्म-जरा-मृत्यु-निवारणाय अष्ट-द्रव्यं यजामहे स्वाहा ।

## ❀ सम्यक् चारित्रपद पूजा ❀

(दोहा)

आतम दर्शन प्रकट हो हो आतम का ज्ञान । चरण आतमा के प्रति-मोक्ष मार्ग विज्ञान ॥१॥ ये तीनो ही सत्य है ये तीनों शिव रूप। तीनों सुन्दर भाव है, और सभी भवकूप ।२। पर द्रव्यो की रमणता, जहां न होवे लेश । केवल आतम रमणता, रहे न होवे क्लेश ॥३॥ हिंसा हो न असत्य हो, हो न अदत्ता-दान । मैथुन ममता हो नहीं. व्रत ये पांच महान ॥ ४ ॥ सुव्रतधारी आतमा-स्वय बुद्ध अवतार । परमातम होवें सही- पूजो विधि— विस्तार ॥ ५ ॥

( कलीगडा— तर्ज— क्यों रुलता ससार तीर्थ है तेरे तरने को

अशरण शरण सरूप चरण पा भव वन भटको ना ॥टेर॥ सम्यग्दर्शन— ज्ञान सुलोचन, देख करो आतम आलोचन, चलो चाल जंजाल जाल मे जीवन पटको ना ॥ अ० १ । सुगुरु सुदेव सुधर्माराधो, आतम से परमातम साधो हो परमातम आप पाप-दुर्गति में लटको ना ॥ अ० २ ॥ देश सर्व चारित्र दुविध है, सामायिक आदि पंच विध है आराधक के लिये रहे फिर करम को खटको ना ।अ० ३।

बने अहिंसक आतम— हेतु भव सागर तारक यह सेतु, वैर-भाव हो शान्त अभय भव-भय से अटको ना ॥अ० ४ ॥हरि कवीन्द्र बोले अनिहरसे, उत्तरोत्तर गुणठाणा फरसे, दिव्य चरण पा भरो विषय विष अंतर घटका ना। अ०५।

( दोहा )

आठ रूप है आतमा— चारित्रातम खास । आठ कर्म चय रिक्त हो—हो चारित्र प्रकाश ॥१॥ आचारज पाठक मुनि धर चारित्राचार । पंचाचार विचारसे परमेष्ठी अधिकार ॥ २ ॥

( तर्ज— धन धनअवध दर भगवान, पुतला धर्मविचारण वाले )

सुखी होते हैं व नर नार आतम संयम धन पाने वाले। नहीं जन मन रंजन का काम, निशदिन रहते जो निष्काम ॥ नहीं निंदा स्तुति से आराम, आतमा में नित रमने वाले ॥ सु० १ ॥ हृदयमें पहिले तोल तोल, बोलते सच्चा मीठा बोल । नहीं रहती है उनमें पोल, सहज सक्रिय नवजीवन वाले ॥ सु०२ ॥ धरते हैं परमातम ध्यान, ज्ञान–विज्ञान आतम परधान ।जिन्हजीवनमें है अभिमान, त्याग वैराग बढानेवाले ॥सु०३॥ तजते विषयों का विष मान सजते सतसंगी सुविधान । परम चारित्र धर्म बखान, जगत को सदा सुनानेवाले ।सु०४। लेते नहीं अदत्तादान, दिया लेते पाते अनिदान । उनका हरि कवीन्द्र गुण गान कर धन संयम जोवन वाले ॥ सु० ५ ॥

( दोहा )

भोग राग सम जानते— करत योगाभ्यास। निन्दा विकथा त्याग कर— भव से रहे उदास ॥१॥ सागर सम गंभीर जो— मेरु सम जो धीर । महावीर संसार के— पहुँचे अन्तिम तीर ॥ २ ॥

( तर्ज— जिन घर स्वामी मोरा ब्रह्मचारी राग रामनाथ )

पूजो व्रतधारी हो अधिकारी त्रिभुवन तारणहार। रहते ब्रह्मचारी नित अविकारी जगमें जय जयकार ॥ टेर ॥
नवविध ब्रह्म सुगुप्त गुप्ता, शील रतन रखवाल। कलुपित काम- कुसंग न करता, हरता जग जंजाल रे ॥ पू० १ ॥ दिन में रात में एक अनेक में सोते जागते आप। पाप रहित जीवन हो जिनका– वे सच्चे माँ बाप रे ॥पू० २ ॥ द्रव्य क्षेत्र और काल भाव से नित रहते सावधान। जड़ चल जगकी जूंठन जाने पुद्गल द्रव्य-विधान रे ॥ पू० ३ ॥ शब्द रूप रस गन्ध विषय मे, रहते आप अलीन। आप अपाप रहे पर के जो, प्रेरक रहे प्रवीन रे ॥ पू० ४ ॥ व्रतधारी होते हैं जग में– सुख सागर भगवान। हरि कवीन्द्र नमो व्रतधारी- चारित्र धर्म– प्रधान रे ॥ पू० ५ ॥

( दोहा )

समता तज समता धरे– धरे न तामस तार। सार रूप संसार में– संतोषी व्रत धार ॥१॥ पाप परिग्रह मानते- सत्याग्रही महान। दूर दुराग्रहते रहे-वर पावन प्रणिधान ॥ २ ॥

( तर्ज— माला काटे रे जाला जीवको तन मन में फेरो )

रत्नत्रय धारी पूजो उपकारी श्रीभगवान को ॥ टेर ॥ द्रव्य रूप पूजो पकरण सब– प्रभु चरणो मे चाढो। सम्यग्दर्शन ज्ञान चरण में- कर राखो मन गाढ़ो रे ॥ र० १ ॥ प्रभु परिग्रह राग रखे ना- वीतराग गुण धारी। लगा परिग्रह हमसे छूटे– तो जीवन बलिहारी रे ॥ र० २ ॥ समोसरण में आठ महाप्रतिहारज- प्रभु के छाजे। पूजातिशयी प्रभु की पूजा– करो पाप सब भाजे रे ॥ र० ३ ॥ जिनदर्शन निजदर्शन करके, तीन रतन वर लेते। प्रभु सेवा शिव–सुख–मेवा पा- सहज शक्ति भर लेते रे ॥ र० ४ ॥

हरि कवीन्द्र वर तीन रतन से भरो भडारा अपना। यही एक संसार सार है- और सभी ज्यां सपना रे॥ र० ५॥

❀ हरिगीत छन्द ❀

मिटाजाय पुद्गल की रमणता आतमा में रमण हो, अशरण शरण ऐसे चरण का भावना में भरण हो। रत्नत्रयी आराधना से सफल जीवन मरण हो, दिव्य शिवपुर गमन हो और यद, भव का भ्रमण हो॥ मन्त्र- ॐ ह्रीं अर्हं परमात्मने अनन्तानन्त-चरण-शक्तये जन्म-जरा-मृत्यु-निवारणाय अष्ट द्रव्यं यजामहे स्वाहा।

❀ कलश ❀

तज कर तीन विराधना- तीन रतन आराध। आतम हो परमातमा- शिव सुख अव्याबाध॥

( तर्ज— तुम्हें नाथ नैया तिराना पड़ेगा )

तीन रतन से धार तु मनवा, भव- सागर हो पार तु मनवा। टेर। सम्यग्दर्शन ज्ञान चरण है, मिटता इन से जनम मरण है। इनसे जोड़ तु तार रे मनवा तीन०॥ जिन शासन भासन हो जावे- तीन रतन परगट हो जावे। कर इन पे अधिकार रे मनवा॥ तीन२०॥ सुविहित खरतर विधि आचरणा सुखसागर भगवान का शरणा कर तू प्रकट प्रचार रे मनवा॥ तीन० ३॥ जिन हरिसागर सद्गुरु कृपया। आनन्दसागर सूरि सदया। बीकानेर मझार रे मनवा। तीन०४। कवीन्द्र पाठक तीन रतन की पूज रची निज आतम जतन की। घर घर मंगलाचार रे मनवा॥ तीन० ५॥ दोहजार बारह संवत में विजया दशमी पावन दिन में जीवन जय जयकार रे मनवा॥ तीन०६॥ शाजिन जिनेश्वर अन्तर्यामी चरण कमल को नित्य नमामि सम्पूरण सुखकार रे मनवा॥ तीन०७॥

जैनाचार्य श्री मज्जिन हरिसागर सूरीश्वर शिष्य श्री कवीन्द्र सागरोपाध्य विरचिता

# * श्री पार्श्वनाथ प्रभु-पूजा *

## ❁ मंगल पीठिका दोहा ❁

ॐ अर्हं ज्योतिर्मयी- पुरुषादानी पास । दर्शन- वन्दन- पूजना- करूं प्रकट सुखराश ॥१॥ शिव-सुख-फल वृद्धि करें- श्रीफलवृद्धि पास गुरु तीर्थ के शरण में- पाउ परम-प्रकाश ॥ २ ॥ प्रभु गुण-साधन रूप है-निज गुण साध्य विशेष । साधक साधन योगते- साधे साध्य हमेश ॥३॥ पर-संगी यह आतमा पाया असुख अपार । परमातम संगी हुआ- सुख सागर अधिकार ॥४॥ प्रतिमा के परकाश में- प्रभुपूजा सुविधान । सम्यग्दर्श हो सही- परमातम गुण थान ।५।

## ❁ प्रथमा-च्यवन कल्याणक पूजा ❁

( ढाल- १ दोहा )

सम्यग्दर्शन आदि दे, प्रभु के दश अवतार । राग द्वेष संसार फल, वीतराग शिव सार ॥ १ ॥

( तर्ज— पन्छी बावरिया )

प्रभु जीवन अवधारो विवेकी नर नारी । राग द्वेष तज डारो विवेकी नरनारी/टेर।कमठ कुटिल रत विषय विकारे, भाई मरुभूति को मारे। तजो विषय विष भारी, विवेकी नरनारी ॥ प्र० १ ॥ राजा अरविन्द भाव विचारें, साधु हो निजकाज सुधारें । साधु बनो अधिकारी, विवेकी नरनारी ॥ प्र० २ ॥ मरुभूति मर होता हाथी- अरविन्द साधु संत संगाथी । समकित पाया, पाओ- विवेकी नरनारी ॥ प्र० ३ ॥ कुर्कुट सांप कमठ हो डसता, मरुभूति गज को परवशता । महामोह की देखो, विवेकी नरनारी ॥ प्र०४ ॥ हाथी शुभध्याने सुर लोके- पहुँचा रहना भाव अशोके । बनो सदा शुभ ध्यानी-विवेकी नरनारी

॥ प्र० ५ ॥ कमठ साप दावानल में जल– गया नरक में पाप करम बल तजो पाप दुखकारी– विवेकी नरनारी ॥ प्र० ६ ॥ मरुभूति चौथे भव राजा– किरण वेग हो साधु सुकाजा। करो सुकाज उदारा– विवेकी नरनारी ॥ प्र०७ ॥ कमठ नरक निकला अहि होता– किरणवेग को डश खुश होता। करम राज बलि हारी– विवेकी नरनारी ॥ प्र० ८ ॥

(ढाल २ दोहा)

करम बड़े बलवान हैं, जो हैं पुद्गल रूप। कर्म योग हारे अरे। बड़े बड़े नर भूप ॥ ६ ॥

( तर्ज— तावड़ा धीमो पड़जार )

करम बल जीते जिन ज्ञानी–विजयो श्रीजिनदेव चरण कज पूजो भवि प्राणी टेर।

बारहवें सुरलोक गये ने किरणवेग योगी। कमठ सरप मर हुआ नरक पंचम में दुख भोगी ॥ क० १ ॥ छट्ठे मरुभूति हुए– नृप वज्रनाभनामा ॥ क्षेमंकर जिन सदुपदेश हो– साधु सुगुणधामा ॥ क० २ ॥ कमठ हुआ मर भील बाण से– साधु प्राण हरे। वज्रनाभ मध्यम ग्रैवेयक सुर सुख भोग करे ॥ क० ३॥ मरा भील वह गया सातमी नरके दुख भोगे। पुण्य पाप कृत करम उदय सुख दुख इह परलोगे ॥ ४ ॥ अष्टम भव में स्वप्न चतुर्दश सूचित हो चक्री। स्वर्णबाहु शुभनाम प्रकृति जिनकी थी अवक्री ॥ क० ५ ॥ बीस–स्थानक महातपस्या कर आतम–शोधी। तीर्थंकर पद नाम–कर्म शुभ बांधा अविरोधी ॥ क० ६ ॥ नरक निकल वह कमठ–सिंह हो चक्री को मारे। मर कर भी हो गये अमर–प्राणत सुख अधिकारे ॥ क०७ ॥ कमठ नारकी हुआ अधम यह पुण्य पाप खेला। करो पुण्य का तजो पाप को दो दिन का मेला ॥ क० ८॥

(ढाल—३ दोहा)

चढ़ते पड़ना जगतमें, होता है आसान। पड़ चढ़ते जो आनमा, होते हैं भगवान॥१॥

(तर्ज— काटो लाग्यो रे करमन को मोहे॰)

करम के कांटों को दें तोड़ दौड़कर पूजा जो करते। मिटे मरण-भय हुए अभय जिन पुजा जो करते ॥टेर॥ लगे करम का कांटा तब तो, घड़े बड़े पड़ते। कांटे के आंटे से निकले— जन ऊँचे चढ़ते क॰ १॥ दशम देवलोके मरूभूति- जीव देव रचते। शाश्वत जिन-प्रतिमा पूजा कर पापों से बचते ॥क॰ २॥ अव्रत था जीवन में फिर भी- व्रत लिप्सा धरते। महाव्रती साधु—सन्तों की—सेवा ये करते ॥क॰ ३॥ अपने उज्ज्वल भावों-में अति पुष्ट भाव भरते। भोग रहे थे भोग योग पर मन में आदरते ॥ क॰ ४ ॥ कीचड़ में हो कमल बढ़े जल से पर अलग रहे। महा भोग को करे भाव निर्लेप सदैव रहे ॥ क॰ ५ ॥ इन्द्र नाम दुश्च्यवन च्यवन का भारी दुख भरते। छह महीनों पहिले से ही सुर जीते भी मरते ॥ क॰ ६ ॥ पर तीर्थंकर जीव च्यवन का दुःख नहीं धरते। मरने को मंगल गिनते पद अजर अमर वरते ॥ क॰ ७॥ च्यवन मरण—निर्वाण मरण कल्याणक अनुसरते। हरि कवीन्द्र प्रभु च्यवन कल्याणे- जय जय जय करते ॥क॰८॥

❀ शार्दूल विक्रीडितम् ❀

सम्यक्त्वाप्ति भवाब्धवे नवमके यो देवलोका च्च्युतः, प्राप्तो यो दशमं भवं प्रभुवरः कल्याण—कल्पद्रुमः भव्यानां—फल वृद्धि कारकवरो वाराणसीश गृहे, सद्द्रव्यैः प्रयजामहे तमनिशं श्रीपार्श्वपरमेष्ठिनम् ॥

ॐ ह्रीं श्रीं परमात्मने अनन्तानन्तज्ञानशक्तये जन्म जरामृत्यु-निवारणाय श्रीपार्श्वनाथ परमेष्ठिने जलादि अष्टद्रव्यं यजामहे स्वाहा।

॥ द्वितीया जन्म कल्याणक-पूजा ॥

( ढाल- १ दोहा )

धन नगरी वाराणसी- धन अश्वसेन नरेश । धन वामा रानी सती- पाये प्रभु परमेश ॥ १ ॥

( तर्ज— रर र रर र रर र ररर- राग काफी )

भर रे भर रे भर रे आनन्द आतम में नित भर रे । प्रभु जीवन रस निज जीवन में भर पावन पद वर रे ॥ टेर ॥ अश्वसेन नृप वामाराणी शीलवती सुख कर रे । सुखसोती चौदह सुपनों- को दख मुदित मनहर रे ॥ भर० १ ॥ जग जानी मन भाती आती, निज पियु पास सुघर रे । हित सुख वाञ्छित देखे सुपने रात के अंत-प्रहर रे ॥ भर० २ ॥ क्या शुभफल होगा ? पियु मेरे ! चाहु सुनु सुमधुर रे । नृप भाषे जय-विजय विशेषी-स्वप्न सफल चित धर रे ॥ भर० ३ ॥ दम्पति माने धन अवतारा- आनन्द मगल कर रे । प्रियतम आज्ञा महल पधारी- हंसगति मृदुचर रे ॥ भर० ४ ॥ धर्म कथा कर रात बीताई- सूर्योदय तमहर रे । स्वप्न पाठक आवें आमन्त्रित- बोलें फल सुन्दर रे ॥ भर० ५ ॥ प्रजा प्रजापति सुन सुख पाये, सुत होगा त्रिभुवन वर रे । विन बादल वर्षा बस है यह, आया सुरतरू घर रे ॥ भर० ६ ॥ स्वप्न पाठक सन्मानित जाते- हर्ष हृदय में भर रे । जो नर सुनता वह सुख पाता- यह सुन्दर अवसर रे ॥ भर० ७ ॥ गर्भ रहे प्रभु वढत ऐसे शुक्ल दूज चन्दर रे । हरि कवीन्द्र हुए मन प्रमुदित- बोलें जय जय कर रे ॥ भर० ८

( ढाल २ दोहा )

भाग्यवान भगवान के पुण्यनार संचार । अवधि ज्ञाने इन्द्र लख, पाया मोद अपार ॥ १ ॥

( तर्ज— ठुमरी— आओ नाथो नेमि पिया तोरीगति जानी रे )

पाये पाये आज प्रभु हित सुख कारा रे।

धन्य भाग्य आज पाये प्राण आधारारे ॥ पा० टेर ॥

सिंहासन इन्द्र तजे, हृदय विनय सजे। सात आठ डग आके, करे नमस्कारा रे ॥पा० १॥ नमो नमो अरिहन्त, भाव भरे भगवन्त। शासन के आदि कर्ता, तारण हारा रे ॥ पा० २ ॥ स्वयं संबुद्ध स्वामी, पुरुषों में उत्तम नामी। लोक प्रदीप प्रभु लोक हित कारा रे ॥ पा० ३ ॥ अभय को देनेवाले, जीवोदय करने वाले। धरम सारथि मार्गदर्शनकारा रे ॥ पा० ४ ॥ अबाधित ज्ञानवाले, शिवगति पानेवाले। आओ आओ करूं प्रभु स्वागत तुम्हारा रे ॥ पा० ५ ॥ इन्द्र विनय वन्दे— हृदय में चिर नन्दे। माने आज मेरा धन धन अवतारा रे ॥ पा० ६ ॥ नंदीश्वर द्वीप जाते— शाश्वत जिन पूज रचाते। सुर सुरपति मन मोद अपारा रे ॥ पा० ७ ॥ हरि कवीन्द्र ऐसे— करो भवि पूजा वैसे। प्रभु पूज कर भवि पाओ भव पारा रे ॥ पा० ८ ॥

( ढाल— ३ दोहा )

पोष वदी दशमी पुनित— जनमे श्री भगवान। सुख प्रकाश फैला तभी— हुआ जगत कल्यान ॥ १ ॥

( तर्ज - चन्दा प्रभु जी से ध्यान रे० )

आज आनंद अपार रे प्रभु जनम महोत्सव। जन्म महोत्सव हरे दुख भव दव ॥आ०टेर॥ गर्भवती सती वामामाता पूर्ण दोहद थी थी सुख साता। पूर्ण समय जयकार रे प्रभु जन्म महोत्सव ॥ आ० १ ॥ छप्पन दिग कुमरी मिल आवे, सुती करम सुख साज सजावे। उत्सव विविध प्रकार रे, प्रभु जनम महोत्सव ॥ आ० २ ॥ चौसठ इन्दर अवधि ज्ञाने, प्रभु जन्मोत्सव सुरगिरि ठाने

वादल ज्यों, त्रिभुवन तारणहार ॥ द० १ ॥ मति--श्रुत--अवधि ज्ञानी स्वामी--जनम समय जयकार। अङ्गुष्ठामृत--पान--पुष्ट--कमनीय कला अवतार ।द०२। बाल--कुमार--किशोरावस्था पार करें भगवान। जीवन सार्थी मनावती नृप--कन्या हुई प्रधान ॥ द० ३ ॥ एक अनादि प्रभु रूप के जो नहीं थे अवतार। विकसित मानवता से जिनमें थी प्रभुता साकार ॥ द० ४ ॥ करुणा कोमलता भावों में रही वीरता सग। नव कर नीलवरण तन सुन्दर- स्याम सलोने अंग ॥ द० ५ ॥ जनम जनम संस्कार सजाते जीवन में नवरंग। सस्कारी थे प्रभु जीवन में अजब निराले ढग ॥द०६ ॥ अश्वसेन-वामा रानीसुत- पारस पारस रूप। सतसंगी जन- लोहा होता- सुवरन सहज सरूप ॥ द० ७ ॥

( ढाल २ दोहा )

हुआ विरोधी कमठ शठ- वह भी ब्राह्मण पूत।
जनम दरिद्री जगत ठग- नाम मात्र अवधूत ॥ १ ॥

( तर्ज— अज्ञानी जीवे मरवे हैं बिन कारण बेभान )

अज्ञानी ऐसा करते हैं, ज्ञानी की गत ओर ॥ टेर ॥ चार दिशामें आग लगी हो- उपर धूप कडी। बीच वैठ जो तपे वही पंचाग्नि तपस्या वडी ॥अ० १ ॥ कमठ हठी शठ ब्राह्मण होता घर दारिद्रय भरा। जगपूजा निज उदर निमित्त साधु वेश धरा ॥ अ० २ ॥ लोक वोक- सब दर्शन खातिर दौड़ा दौड़ करी। प्रभु पारस माँ साथ पधारे, दिलमें दया भरी ॥ अ० ३ ॥ नाग देव योगी! लक्कड़ मे तेरे देख जले। हिंसा युत यह योग तपस्या-कैसे कहो फले? ॥ अ० ४ ॥ योगी कहता तुम क्या जानो- घोड़े पडे घुमाओ। योग अगम है इसमें अपना क्यो तुम समय गुमाओ ॥ अ० ५ ॥ नाग-युगल अधजला प्रभु लक्कड़ से तुरत निकालें। परमेष्ठी वर मंत्र सुना-योगी! पाखण्ड हटा ले ॥अ०६

धरणींदर पद्मावती होते, प्रभु पारस पदसंगी। विषधर विष को अमृतकरता, प्रभु करणी थी चंगी ॥ अ० ७ ॥ भंडा फोड़ हुआ लख अपना, भगा कमठ अभिमानी। असुर मेघ माली मर होता— मनमें दुश्मन जानी ॥ अ० ८ ॥

( ढाल ३ दोहा )

पारस ऋतु वसन्त में— चित्रित नेमि वरात ।
देखें भावित होगये— वैरागी विख्यात ॥ १ ॥

( राग— भैरवी— तर्ज— तू मेरा आधार प्रभुजी तु० )

संयम से होगा बेड़ा पार ॥ सं० टेर ॥

लोकान्तिक सुर विनती करते— जय जय जगदा धार। संयम ले स्वामी उपदेशो— भव्यातम उद्धार ॥ स० १ ॥ सुरपति नरपति महा महोत्सव आश्रम पद उद्यान। चार महाव्रत धार स्वामी— देय सवत्सर दान ॥ सं० २ ॥ पोष वदी ग्यारस दिन धन धन— नगर काशी देश। मात पिता धन, वे जन धन धन—जिन पाये परमेश ॥ सं० ३ ॥ तेला तपधारी प्रभुजी तप— पाये चौथा ज्ञान। नर शत तीन हुए सह दीक्षित— देव दुष्य परिधान ॥ सं० ४ ॥ प्रभु दीक्षा कल्याणक उत्सव— सुरवर ठाठ अपार। नंदीश्वर जा मंगल पूजा पाठ सुभाव विचार ॥ सं० ५ ॥ सम्यग्दर्शन ज्ञान सहित हो— जो संयम स्वीकार। मवन—आश्रव टलत टलना—चार गति संसार ॥ स० ६ ॥ कर्म निर्जरा सहज निपजनी— होता केवल ज्ञान। अपुन र्भव भावी जीवन फिर— योनी रूप महान ॥ सं० ७ ॥ सुख—सागर भगवान प्रभु परमातम पारसनाथ। हरि कवीन्द्र संयम पथ साथी— ध्यान मेरा हाथ ॥ सं० ८ ॥

( शार्दूल विक्रीडितम् )

त्यक्त्वा राज्य—रमा प्रिया सुपरमा देवासुरैर्वन्दित, सम्बुद्ध स्वयमर य

धरणींदर पद्मावती होते, प्रभु पारस पदसंगी। विषधर विष को अमृतकरता, प्रभु करणी थी चंगी ॥ अ० ७ ॥ भंडा फोड़ हुआ खल अपना, भगा कमठ अभिमानी। असुर मेघ माली मर होता— मनमें दुश्मन जानी ॥ अ० ८ ॥

( ढाल ३ दोहा )

पारस ऋतु वसन्त में— चित्रित नेमि वरान ।
देखे भाविन होगये— वैरागी विख्यात ॥ १ ॥

( राग— भैरवी— तर्ज— तू मेरा आधार प्रभुजी तु० )

संयम से होगा बेड़ा पार ॥ सं० टेर ॥

लोकान्तिक सुर विनती करते— जय जय जगदाधार। संयम ले स्वामी उपदेशो— भव्यातम उद्धार ॥ स० १ ॥ सुरपति नरपति महा महोत्सव आश्रम पद उद्यान। चार महाव्रत धारें स्वामी— देय संवत्सर दान ॥ सं० २ ॥ पौष वदी ग्यारस दिन धन धन— गंगा काशी देश। मात पिता धन, वे जन धन धन—जिन पाये परमेश ॥ सं० ३ ॥ तेला तपधारी प्रभुजी तब— पाये चौथा ज्ञान। नर शत तीन हुए सह दीक्षित— देव दुष्य परिधान ॥ सं० ४ ॥ प्रभु दीक्षा कल्याणक उत्सव— सुरवर ठाठ अपार। नंदीश्वर जा मंगल पूजा पाठ सुभाव विचार ॥ सं० ५ ॥ सम्यग्दर्शन ज्ञान सहित हो— जो संयम स्वीकार। अव्रत—आश्रव टलते टलता—चार गति संसार ॥ स० ६ ॥ कर्म निर्जरा सहज निपजती— होता केवल ज्ञान। अपुन र्भव भावी जीवन फिर— ज्योती रूप महान ॥ सं० ७ ॥ सुख—सागर भगवान प्रभु परमातम पारसनाथ। हरि कवीन्द्र संयम पथ साथी— झालें मेरा हाथ ॥ सं० ८ ॥

( शार्दूल विक्रीडितम् )

त्यक्त्वा राज्य—रमा प्रिया सुपरमा देवासुरैर्वन्दित, सम्बुद्ध स्वयमेव य

सह शतैः पुम्भिस्त्रिभि र्दीक्षितः। सम्यग्दर्शन-शुद्धये सुविधिना सद्वार-गन्धा-दितैः, सद्द्रव्यैः प्रयजामहे प्रतिदिनं श्रीपार्श्वनाथं जिनम्।

ॐ ह्रीं श्रीं परमात्मने अनन्तानन्त ज्ञान शक्तये जन्म-जरा-मृत्यु निवा-रणाय श्री पार्श्वजिननाथाय जलादि अष्ट द्रव्यं यजामहे स्वाहा।

## ❀ चतुर्थी– केवलज्ञान– कल्याणक पूजा ❀

( ढाल १ दोहा )

ग्राम नगर पुर विचरते– श्री प्रभु पारसनाथ।
आतम गुण आराधना– करते संयम साथ॥ १॥

( गझल तर्ज— मिना प्रभु पास के देखे० )

निजातम ध्यान की महिमा- कहो क्या दूसरा जानें ?। सुधा पी और ने तो रस-- कहो क्या दूसरा जानें ?॥ टेर॥ परम योगी प्रभु पारस, विचरते योग- मस्ती में। प्रभु की योग मस्ती को, कहो क्या दूसरा जाने॥ नि० १॥ न अपना या पराया था-- जगत उनके लिये सारा। आत्मवत् भावना उनकी कहो क्या दूसरा जाने॥ नि० २॥ तजी निज देह की चिन्ता-- रहे रत आतम चिन्तन में। प्रभु के आतम चिन्तन को-- कहो क्या दूसरा जाने॥ नि० ३॥ समिति गुप्ति अनुत्तर थी अपूरव साधना उनकी। प्रभु की साधना विधि को-कहो क्या दूसरा जाने॥ नि० ४॥ तपस्या पारणा प्रभु ने-- किया धन सेठ के घरमें। सुरों ने की महा महिमा-- कहो क्या दूसरा जाने॥ नि० ५॥

( ढाल २ दोहा )

प्रकृति धातु उपसर्ग से-- पलटे अपना रूप।
प्रभु प्रकृति पलटी नहीं-- महिमा यही अनूप॥ १॥

( तर्ज– जगतमें नवपद जयकारी० लावणी )

विचरते पारस व्रतधारी, सदा सुख दुख में अविकारी ॥ टेर ॥ देहकी ममता थी त्यागी, सुरतियाँ आतम में लागी। मोहकी महिमा थी भागी, ज्योतिया जीवन में जागी। कुण्ड सरोवर तीर पर स्वामी धरते ध्यान। वनगज निज कर पूज कर पाया अमर विमान। कली कुण्ड तीरथ अनुरागी विचरते पारस व्रतधारी ॥ १ ॥ कादम्बरी अटवी प्रभु आये द्वेष मन असुर कमठ छाये। डराने प्रभु को मन भाये, सिंह और साप रूप लाये। प्रभु सागरगंभीर थे-थे मेरु समधीर। डरे नहीं डर वह गया-था फूटे तक्दीर ॥ कमठ शठ क्रोध अधिक धारी- विचरते पारस व्रतधारी ॥ २ ॥ घनाघन उमड़ उमड़ आये, बिजलियाँ कडक २ जाये। मुसल धारा जल बरसाये, जगत सब जलमय हो जाये। प्रभु ध्यान में लीन थे, वह उपसग मलीन। समता तामस की लगी, होडा होड प्रवीन। तीन दिन यों बीते भारी- विचरते पारस व्रत धारी ॥ ३ ॥ नाक तक जल चढ़ता आया- ध्यान प्रभु मनमें था छाया। नागपति आसन कंपाया-अवधि से प्रभु को लख पाया। धरणीन्द्र पद्मावती-आये भक्ति अपार। निजकंधे प्रभुको लिये-सेवा भाव विचार। मानते जीवन जयकारी-विचरते पारस व्रतधारी। ४ कमठ की माया जल जानी-नागपति आग हुए पानी। बोलते सुनरे अभिमानी-धूलक्यों करता जींदगानी। अजा कृपाणी न्याय से-क्या मिटना है कीट !। प्रभु सताये आयना-तू जायेगा पीट। लगा ले अरे करम कारी-विचरते पारस व्रत धारी। ५। टरा वह आया नत होना-करम अपने से हत होता। हृदय से आया मे रोना-विरोधी मन मल को धोना। चरण शरण प्रभु का लिया-मन का मिटा विरोध। भव भव का दुःख खोगया-पाया आतम बोध। अन्त वह होगा शिवचारी-विचरते पारस व्रत धारी। ६। शत्रु या मित्र भले होना,

सामने जन उत्तम होना। लोह भी हो जाये सोना, नीच संग खोना ही खोना।
धरणीन्द्र पद्मावती, करते प्रभु गुण ग्रान। गये स्वयं निज धामको अहिछत्रा
वह धाम ॥ हुआ तीरथ धन वलिहारी—विचरते पारस बन भारी। ७।

( ढाल—३ दोहा )

त्यासी दिन छद्मस्थ में रहते श्री भगवान।
चैत वदी मिति चौथ को, पाये केवल ज्ञान।

( तर्ज—नाचत सुर इन्द्र चन्द्र० )

धारत प्रभु आत्म--ध्यान, ज्ञान हितकारी। टेर। अनुक्रम गुणठान
चढे, घाति करम काट कढे। आतम पद पाठ पढे, बेला तप धारी। धा० १।
धातकी सुवृक्ष तले—विशाखा सुचन्द्र वले। लोकालोक सर्वकले— केवल
ज्ञान धारी। धा. २। प्रातिहार्य प्रकट आठ—समवसरण पुण्य ठाठ। दुःख
गये दूर नाठ--सुप्रभावकारी। धा. ३। सागर सुखों के नाथ-देते अशरण
को साथ। पकड़ हाथ पार करे--भव समुद्र भारी। धा. ४। हरिकवीन्द्र धन्य
धन्य--जीवन वह पुण्य जन्य आतमा अनन्य तीर्थ, थापें प्रभु चारी। धा. ५।

( शार्दूलविक्रीडितम् )

आत्म-ध्यान-तपो-बलेन भगवा नावारकं कर्म यो दूरी कृत्य निजात्मना
सुपरितःसर्वज्ञभावं श्रितः। लोकालोक-विलोकन-प्रकथन-प्रौढप्रतिष्ठा गुणाः
सद्द्रव्यैः प्रयजामहे सविधि तं सर्वज्ञपार्श्व-प्रभुम् ॥ ॐ ह्रीं श्री अर्हं परमात्माने
अनन्तानन्त--ज्ञान शक्तये श्री पार्श्वनाथ--सर्वज्ञाय जलादि अष्टद्रव्यं
याजमहे स्वाहा।

❀ पञ्चमी निर्वाण कल्याणक पूजा ❀

( ढाल १ दोहा )

समवसरण में बैठ कर— स्वामी दें उपदेश ।
आतम धर्म आराधते— मिटता मूल कलेश ॥ १ ॥

( तर्ज— माला कट र जाना जीवका )

भव्यातम तिरते प्रभु के तीरथ में आतम ध्यान से ॥ टेर ॥ अश्वसेन नृप नामा राणी— प्रभावती गुणगाणी । प्रभु उपदेश महानत धारी— हुए साधु-गुण ठाणी रे ॥ भ० १ ॥ शुभ आदिक दश गणधर होते—प्रभु प्रवचन परचारी । द्वादशाग गणिपिटक प्रणेता— दर्शन दर्शनकारी रे ॥ भ० २ ॥ स्यादवाद सर्वोदय कारण—प्रभुवाणी अधिकारी । आतम—भावी जन होते हैं— परमातम— पद धारी रे ॥ भ०३ ॥ सर्व—विरतिधर देश—विरतिधर— अनगारी सागारी । द्विविध धरम धारक हो होते भवपारी नरनारी रे ॥ भ० ४॥ कनक कमल पद कमल धारते— ग्राम नगर पुर स्वामी । आलोकित करते प्रभु विचरे— त्रिभुवन अन्तर्यामी रे ॥ भ० ५ ॥ तीस वरस घर वास रहे प्रभु त्यासी दिन छद्मस्था । सात दिवस नवमास गुनतर वर्ष केवलावस्था रे ॥ भ० ६ ॥ शत वर्षी पूर्णायु जीवन जीना जिनने जाना । जीयो जीन दो औरों को प्रभु आदर्श महाना रे ॥ भ० ७ ॥

( ढाल— २ दोहा )

श्री समेत गिरि उपरे— प्रभु अन्तिम चउमास ।
ठाया शिवपाया वहीं— धन तीरथ वह खास ॥ १ ॥

( तर्ज— पाम जिनदा प्रभु मर मन वसिया )

तीर्थंकर प्रभु पार्श्व सांवरिया— नाथ विराजें समेत शिखरिया तीन तीस साधु प्रभु साथी— एक मास अनशनवर धरिया ॥ ती० १ ॥ चन्द्र विशाखा योगी होते— श्रावण सुद आठम शिव वरिया ॥ ती० २ ॥ प्रभु

निर्वाण हुआ सुर आये-- खेद हरख दोनों दिल भरिया ॥ ती० ॥ ३ ॥
कल्याणक उत्सव सुर रचते-- जय जय जय प्रभु तारण तरिया ॥ ती० ४ ॥
शिवगामी स्वामी नहीं आवें-- भव में भव सागर निस्तरिया ॥ ती० ५ ॥
एकान्तिक आत्यन्तिक सुख में - ज्योति स्वरूप अनंत गुण दरिया ॥ ती० ६ ॥
हरि कवीन्द्र प्रभु कारण कर्ता-- धन जो अपना आतम उधरिया ॥ ती० ७ ॥

( शार्दूल विक्रीडितम् )

कृत्वा कर्मचय-क्षयं स्वयमथो गत्वा शिवं सर्वथा, संसारं पुनरेति नो जिनपतिः सिद्धश्च बुद्धश्च यः । तं ज्योतिर्मय मात्म- नारणकृते निर्वोपितान्तर्मनः सद्रव्यैः प्रयजामहे प्रतिदिनं श्री पार्श्व पारङ्गतम् ॥ ॐ ह्रीं श्रीं परमात्मने अनन्तानन्त ज्ञान-शक्तय जन्म-जरा-मृत्यु-निवारणाय श्री पार्श्व-पारंगताय जलादि अष्ट द्रव्य यजामहे स्वाहा ।

❀ कलश ❀

पञ्च कल्याणक से हुए-- जन अनन्त कल्याण ।
बीज न्याय साधो सभी-- आगम विधि--प्रमाण ॥

( तर्ज — आज मैंने प्रभुजी को न्हवण करायो० )

पारस गुण रस पायो, आज मैंने परम आतम सुख पायो ॥ टेर ॥ पास फलोदी चरण शरण में-- चौमासो थिर ठायो ॥ आ० १ ॥ श्री प्रभु पञ्च कल्याणक गाते, अनन्त कल्याण उपायो ॥ आ० २ ॥ शिवनयन विधु-ख-युग बरसे, ज्ञान पञ्चमी वरदायो ॥ आ० ३ ॥ पारस पारस पारस पावन रसना रस बरसायो ॥ आ० ४ ॥ सिरी फलोदी पार्श्वविद्यालय-बालक संघ सवायो ॥ आ० ५ ॥ सुखसागर भगवान परमगुरु-जिन हरि चरण पसायो ॥ आ० ६ ॥ वर्तमान जिन आनन्दसागर सूरि जश जश छायो ॥ आ० ७ ॥ पुण्यदानी पारस दर्शन- दिव्य कवीन्द्र मन भायो ॥ आ० ८ ॥

सत्ता भी क्षय होती है वह, अगुरुलघु आतम निर्द्वन्द ॥ नै०६ ॥ पुद्गल भाव वियोग प्रकटते, अनाहार पद परम आनन्द ॥ नै० ७ ॥ नैवेद पूजा कर नित मागें, अनाहार पद हरि कवीन्द्र ॥ नै०८ ॥ काव्यम् ॥ प्राज्याज्य निर्मित सुधा मधुर प्रचारैं। मन्त्र— ॐ ह्रीं अर्हं परमात्मने गोत्र कर्म समूलोच्छेदाय श्रीवीर जिनेन्द्राय नैवेद्य यजामहे स्वाहा।

## ❀ अष्टमी-फल-पूजा ❀

(दोहा)

ऊंच गोत्र फल पुण्य का, ऊचे हों आचार ।
नीच गोत्र फल पाप का, नीचे हो व्यवहार ॥१॥
ऊंच गोत्र फल याग स- फल पूजा विस्तार ।
लोक शिखर ऊंचे वसो- जहँ सुख अपरपार ॥२॥

(तर्ज— तुम तो भल विराजो जी सांवरिया० )

पुण्य फल ऊंचा होना जी प्रभु पूजा परभाव ॥ पुण्य० टेर ॥ अध्रुव बन्धी गोत्र करम फल सादि सान्त कहावे। बीज फलूके मोती पोना जाने सो फल पावे ॥ पुण्य० १ ॥ जीव विपाकी गोत्र करम यह परावर्त मानी। नीच गोत्र को ऊंच करे धन उसकी जीन्दगानी ॥ पुण्य०२ ॥ ऊच गोत्र में जनम लिया अब, करना ऊंचे कामा। दर्शन ज्ञान चरण अधिकारी वरणो शिवरामा ॥ पुण्य० ३ ॥ होवे गर गुण हीन छोटे जन, करो न अपमाना। निज गुण का अभिमान करो मन, यह भी दुखदाना ॥ पुण्य० ४ ॥ कोई भी हों तीर्थंकर या, चक्रवर्ती राना। कर्म अबाधा उदय मान फल पायेंगे नाना ॥ पुण्य० ५ ॥ नीच कहो मत कभी किसी को, खींच नीच रेखा। सत्य सदाचारों का निज में, कर लना लेखा ॥ पुण्य० ६ ॥ सुख सागर भगवान महोदय- जिन हरि पूज्य प्रधाना।

निर्भय भाव जिनागम बोलें, निजका करो निदाना ॥ पु० ७ ॥ निजमें ऊँच बनो साथी को, ऊंच बना देना। दिव्य कवीन्द्र विजय फल पाओ, कटे करम सेना ॥ पुण्य० ८ ॥ काव्यम् ॥ पीयूष पेशल रसोत्तम भाव पूर्णैः ०। ॐ ह्रीं अर्हं परमात्मने गोत्र कर्म समूलोच्छेदाय श्रीवीर जिनेन्द्राय फलं यजामहे स्वाहा।



*आठवें दिन अन्तराय कर्म निवारण पूजा पढावें*

प्रारम्भ में मङ्गल पीठिका के दोहे और अन्त मे कलश पहेले दिन की पूजा से देख कर बोलें। प्रति पूजा में काव्य भी पहिली पूजा के समान ही बोलने होंगे। मन्त्रो में कर्म नाम बदलना होगा।

## अन्तराय-कर्म-निवारण-पूजा

### मंगल पीठिका

दोहेपूर्ववत्

### प्रथमा-जल-पूजा

(दोहा)

भव जल तिरना हो यदि, जल पूजा लो धार।
जल तीरथ जनता तिरे, तीरथ तारणहार ॥ १ ॥
द्रव्य भाव दो तीर्थ हैं, द्रव्यालम्बी भाव।
तीरथ भेटो भाव से, परमातम पद दाव ॥ २ ॥

(तर्ज— तावड़ा धीमो पडजा रे)

तीरथ जल पूजा नित करियें, तिरना हो संसार सार-- जिन पूजा चित

धरियें ॥ तीरथ०टेर ॥ विघन घना घन करम घना है, आश्रव अभियोगे, इसी लिये जड़ रूप जीव-दुर्गति में दुख भोगे ॥ तीरथ० १ ॥ आपा भूल फँसा जड़ पुद्गल परिणामे चेतन। अनजाने मिथ्यात्व भाव मय होता हत जीवन ॥तीरथ० २ ॥ जान भजो जिन देव तीर्थ में ज्ञान विशद होता जगजाता यह आतम हरदम विषयों में सोता ॥ तीरथ० ३ ॥ परमारथ क्यों डरो डरो हिंसा को आचरते। खाने पीते भोग करमनें महारंभ करते ॥ तीरथ० ४ ॥ परमारथ का मूल कहा सम्यक्त्व इसे धारो। परमातम पद पूज आतमा अपना निर्द्धारो ॥ तीरथ०५ ॥ आतम ध्यान पवन हटते हैं, विघन घनाघन ये। बढ जावें अभिराम आतम गुण ठाने नये नये ॥ तीरथ० ६ ॥ मारे मारे फिरो अरे ! सोचो हे भवि प्रानी ? । दुलभ नरभव मिला, सुगुरुगम, सुन लो जिनवानी ॥ तीरथ०७ अन्तराय हो दूर आय हो, निज आतम धन का। हरि कवीन्द्र जय वरो भरो ज्योति नव जीवन की ॥ तीरथ० ८ ॥ काव्यम् ॥ लोकेषणाति तृष्णोदय वारणाय० । मन्त्र— ॐ ह्रीं अर्हं परमात्मने अन्तराय कर्म समूलोच्छेदाय श्रीवीर जिनेन्द्राय जल यजामहे स्वाहा ।

## द्वितीया-चन्दन-पूजा

(दोहा)

जीवन चन्दन रूप हो, गुण सुगन्ध भर पूर ।<br>
अपकारी उपकार कर, प्रभु पद पूज सनूर ॥ १ ॥<br>
चन्दन पूजा भावना- हरदम गावो आप ।<br>
प्रभु पद तिलक विधानतें-मिटे मोहपद छाप ॥२॥

(तर्ज— रंग मच रह्यो जिन द्वार म गुरु राजा लाग हमारा)

चन्दन पूजा करियें प्रभुकी चन्दन पूजा करियें र ॥टेर॥ जग वन्दन जिन

चन्द चरण में– चन्दन पूजा करियें रे। कर्म निकन्दन द्वंद न रहते– आनन्द कन्द आदरियें रे चन्दन० १ ॥ कर्म आठवां अन्तराय वह– होता पंच प्रकारा रे। निज में परसें और उभय में– होता है दुख भारा रे ॥ चन्दन०२ ॥ अन्तराय देने पर पर को–उस के फल में भजना रे। अन्तराय फल निज को निश्चय-होता यातें तजना रे ॥ चन्दन० ३ ॥ दान अगर देता हो कोई, उसमें रोक लगावे रे। तन से मन से और वचन से, अन्तराय वह पावे रे ॥ चन्दन०४॥ कृपण कपीला दासी प्रातः– मुखदर्शन दुखदायी रे। नाम लियाँ रोटी रोजी में हो जाता अन्तरायी रे ॥ चन्दन० ५ ॥ अक्षय आतम गुण नहीं पावे– दान विघन करतारा रे। घाती करम अन्तराय निवारो–हो सुख अपरंपारा रें ॥चन्द० ६॥ प्रभुपद पूजा दान प्रसंगे, अन्तराय कट जाता रे। सोभागी शुभनामी दानी-जग जिसका जस गाता रे ॥ चन्द० ७ ॥ आधि व्याधि उपाधि त्रिविध भव-पाप ताप नहीं होता रे। हरि कवीन्द्र प्रभु चन्दन पूजा–मिटे चार गति गोता रे ॥ चन्द० ८ ॥ काव्यम् ॥ पापोपताप शमनाय महद्गुणाय०। मन्त्र— ॐ ह्रीं अर्हं परमात्मने अन्तराय कर्म समूच्छेदाय श्रीवीर जिनेन्द्राय चन्दन यजामहे स्वाहा ।

## तृतीया–पुष्प–पूजा

(दोहा)

फूलो मे रस है भरा, फूलों भरी सुवास ।
फूलों से पूजो प्रभु– रस वासित हो खास ॥१॥
फूलों से कोमल अधिक– वज्र कठोर विशेष ।
अद्भुत जीवन फूल से– पूजो प्रभु हमेंश ॥२॥
(तर्ज— धन धन ऋषभदेव भगवान युगलधर्म निवारण वाले)

फल से कोमल हैं भगवान् हृदय करुणा रस भरनेवाले। फल से पूजो श्री भगवान सुवासित चित को करनेवाले ॥ टेर ॥ प्रभु की पूजा लाभ अनन्त, लाभ अन्तराय का होता अन्त। अचिन्तम लाभ विषय भगवन्त, पूजो लाभ को लेनेवाले ॥ फ०१ ॥ नफा नित दीखे अपरंपार, टोटा लगता वारवार। लाभ में अन्तराय अधिकार समझो लाभ को लेनेवाले॥ फ०२ ॥ दान से लाभ लाभ से दान, दोनों में है भाव प्रधान। विवेकी करलो अनुसन्धान, दान से लाभ को पानेवाले ॥ फ० ३ ॥ अगर हो लाभ विघन का जोर, मिलती कहीं न उस को ठोर। बनते साहुकार भी चोर, करम चक्कर में आने वाले ॥ फ० ४ ॥ जल थल नभ में काम अनेक, कर लो होवे लाभ न नेक। सोचो कारण कौन विवेक, लाभ में लिप्सा रखनेवाले ॥ फ० ५ ॥ देकर अन्तराय आनन्द, मानो तभी लाभ में फंद। होते होता है आक्रन्द, करम निश्चित फल देनेवाले ॥फ० ६ ॥ पाओ प्रभु पूजा का लाभ, जगती ज्योति है अमिताभ कहीं भी होता नहीं अलाभ, पुण्य फल हैं सुख देनेवाले ॥फ०७। पुद्गल लाभे रहो उदास, आतम लाभे हो सुखराश। हरि कवीन्द्र पद अविनाश, सहज सुखसिद्धि पानेवाले ॥फ० ० ८ ॥ काव्यम् ॥ चक्षुसु-पञ्चवर वर्ण विराजिबिंब०। मन्त्र— ॐ ह्रीं अर्हं परमात्मने अन्तराय कर्म समूलोच्छेदाय श्रीवीर जिनेन्द्राय यजामहे पुष्पं स्वाहा।

## ❀ चतुर्थी–धूप–पूजा ❀

(दोहा)

उड़ धुआ ज्यों धूप से– करम धुआ उड़जाय।<br>
भोग किटाणु रूप में– रोग किटाणु नशाय ॥१॥<br>
वायु मण्डल शुद्ध हो– मन पावन हो जाय।<br>
प्रभु की पूजा धूप से– करो सदा सुख दाय ॥२॥

( तर्ज— लिछमी लीला पावे रे सुन्दर ० )

भोग रोग का मूल, भविक जन भोग रोग का मूल। यही अनादि भूल-भविक जन भोग रोग का मूल ॥ टेर ॥ प्रभु पूजा में भोग त्याग कर- योगी जन बन जावे। त्रिभुवन प्रभुता-पूरण भावे, अध्यातम लय लावे ॥ भविक० १॥ एक वार उपयोग में आवे- सोही भोग कहावे। वार वार उपयोग में आवे-वह उपयभोग लखावे ॥ भ० २ ॥ वर्ण गन्ध रस सपर्श सभी ये, हैं पुद्गल गुण खासा। जब तक है संसारी जीवन, तब तक भोग की आशा ॥ भ० ३॥ खान पान रस भोग विघन से, अन्तराय बंध जाता। अन्तराय उदये मन वाञ्छित वस्तु जन नहीं पाता ॥ भ० ४ ॥ भोग के साधन सन्मुख होते चाह हृदय में रहते। काम न होता होती अरुचि, परवशता दुख सहते ॥ भ० ५ ॥ प्रभुपूजा अन्तराय निवारे, सुर नर सुख विस्तारे। सद्गुरू संग रंग अविनाशी, आतम रमणता धारे ॥ भ० ६ ॥ भोग विघन प्रकृति कट जाती, योग निवृत्ति होते। आतम गुण रमणी गति उत्तम, मोति में मोती पोते ॥ भ० ७ ॥ हरि कवीन्द्र करो प्रभु पूजा- भोग विघन मिट जावे। आतम भोगी योगी जगमें- यश कीरति रति पावे ॥ भ० ८॥ काव्यम् ॥ स्फुर्ज त्सुगन्ध विविनोर्ध्वगति प्रयाणे०। मन्त्र— ॐ ह्रीं अर्हं परमात्मने अन्तराय कर्म समूलोच्छेदाय श्रीवीर जिनेन्द्राय धूपं यजामहे स्वाहा।

❀ पञ्चमी–दीपक–पूजा ❀

( दोहा )

दीपक भावे दीपता— पूजो श्रीजिनराज।<br>
आतम गुण आस्वाद कर-पाओ सुखद स्वराज ॥१॥<br>
रहन सहन उपभोग को— करदो प्रभु पद भेट।<br>
देता है पाता वही— यही नियम है ठेट ॥२॥

(तर्ज— नाचो आओ ह मर साधु रहो गुरु के संग)

कर दो कर दो प्रभु के चरणों में उपभोगों का त्याग। भर दो भर दो अपने जीवन में परमातम अनुराग ॥ टेर ॥ जो देता है सो पाता है–हो जाता जग जेठ। बादल देखो उपर रहते– सागर देखो हेठ ॥ क० १ ॥ उपभोगना उपभोग करें क्या? साधन सीमित देख। इसीलिये झगड़े रगड़े हैं अन्तराय की रेख ॥ क० २ ॥ संतोषी सुखिये रहते हैं धरो हृदय सन्तोष। प्रभुपद पूजा में प्रकटेगा– यही भाव निर्दोष ॥ क० ३ ॥ उपभोगों में फँसे देवता–दुख पाते भरपूर। अन्त समय छह महीने पहिले मिट जाता है नूर ॥ क० ४ ॥ पुद्गल साधन उपभोगी की सदा दुर्दशा जान। यहां वहां चारों गतियों में होता दुख महान ॥ क०५ ॥ आतम गुण उपभोगी निश्चय हो जाता भगवान। प्रभु पूजा में पुद्गल त्यागो– पाओ आतम ज्ञान ॥ क०६ ॥ भोग और उपभोगों से जो रहते सदा उदास। जनम मरण कल्याण उन्हीं का, जगदीपक परकाश ॥ क० ७ ॥ जग दीपक जिनदेव चरण में दीपक पूजा एह। हरि कवीन्द्र परमातम ज्योति दीपित होवे देह ॥ क०८ ॥ काव्यम् ॥ सम्पूर्ण सिद्धि शिव मार्ग सुदर्शनाय। मन्त्र— ॐ ह्रीं अर्ह परमात्मने अन्तराय कर्म समुच्छेदाय श्रीवीर जिनेन्द्राय दीप यजामहे स्वाहा।

## ❂ षष्ठी अक्षत-पूजा ❂

(दोहा)

अक्षत स्वस्तिक साधना, चार गति दे चूर।<br>
रत्न त्रय विस्तार से हो शिव सुख भरपूर ॥ १ ॥<br>
अक्षत पद प्रभु पूजते वीर्य विघन हो दूर।<br>
सरल समुज्ज्वल भावसे चमके आतम नूर ॥ २ ॥

[illegible]

हो आतमजी परमातम [illegible]
पद अविनाशी, [illegible]
हो आतमजी० १ ॥ [illegible]
[illegible] ॥ हो आतमजी० २ ॥ [illegible]
[illegible] ॥ हो आतमजी० ३ ॥
प्रभु भक्ति शक्ति आनन्दा, [illegible]
परना ॥ हो आतमजी० ४ ॥ विषयों में शक्ति [illegible] हो
जीव रहा । इससे दुःख पाया और सहा ॥ हो आतमजी० ५ ॥ परमातम भक्ति
शक्ति जगे, कर्मों की सेना दूर भगे । अक्षय गुण परिणति सहज जगे ॥ हो
आतमजी० ६ हो सकल समुच्चय भाव भरे, अक्षय गुण-आतम में उभरे ।
आतम परमातम हो विचरे ॥ हो आतमजी० ७॥ हरि फणीन्द्र पुरुषारथ योगी,
वीर्यान्तराय क्षय अनुयोगी । आतम होना आतम भोगी ॥ हो आतम०८ ॥
॥ काव्यम् ॥ कृत्वाक्षतैः सुपरिणाम गुणैः प्रशस्तैः० । मन्त्र— ॐ ह्रीं अर्हं
परमात्मने अन्तराय कर्म समूलोच्छेदाय श्रीवीर जिनेन्द्राय अक्षतं यजामहे
स्वाहा ।

## ॥ सप्तमी–नैवेद्य–पूजा ॥

( दोहा )

अमृत गुण नैवेद्य से– पूजो परम दयाल ।
आतम अमृत रस मिले, मिटे भूख जंजाल ॥१॥
भूखा सब संसार है, भूख भरा है दुःख ।
भूख मिटे भगवान से, भजो मिटे भव भूख ॥२॥

( तर्ज— अपनी करणी के फल सब पावा० )

मिट जाय भरम, कट जाय करम अन्तराया। पूजो नैवेद से जिनराया। मिट जाय० टेर॥ दान लाभ भोग उपभोगी वीर्य लब्धि पच उपयोगी। जीव गुण है ये खास घाती कर्मों के पाश दुखपाया॥ पूज० १॥ जीव गुण ये जडगत होते, अत एव जीव खोना गोते। भटका चोरासी लाख, रही नहीं कोई साख भरमाया॥ पु० २॥ ध्रुव बन्धी ध्रुवोदयी जानो, ध्रुवसत्ता को पहिचानो। देशघाती ये पंच, इनका भारी प्रपच समझाया॥ पू०३॥ पाचो अन्तराय ये है पाप अपरावर्तमान की छाप। जीव में हो विपाक, जैसे आमोंमें आक उप जाया॥ पू० ४॥ प्रकृति स्थिति रस अा प्रदेशे बन्ध चउविध बहुविध वेशे। सोचो कर्म विपाक, तोड़ो ताक ताक कर उपाय॥ पू०५॥ सागर कोडा कोड़ी तीस, बन्ध उत्कृष्ट कह जगदीश। गुरुगम आगम सार कर विवेक विचार, हो श्रमाया॥ पू० ६॥ दश गुणठाणा तक बन्धे, सत्तोदय बारह सन्धे। अन्त क्षायिक भाव, पुरुषार्थ प्रभाव जो जमाया॥ पू० ७॥ हरि कवीन्द्र अन्तराय तोडो, आतम स आनम जोड़ो लब्धि पच प्रयोग, भव भाव वियोग सुख पाया॥ पू०८॥ काव्यम्॥ प्राज्याज्य निर्मित सुधामधुर प्रचौर०॥ मन्त्र— ॐ ह्रीं अर्हं परमात्मने अन्तराय कर्म समूलोच्छेदाय श्रीवीर जिनेन्द्राय नैवेद्यं यजामहे स्वाहा।

❀ अमी-फल-पूजा ❀

(दोहा)

निज प्रयत्न कृत करम फल, दुख भी हो सुख रूप।
फल पुजा प्रभु की करो, फल मत चाहो चूप॥१॥
प्रभु पूजा फल की कथा— कौन कहे विचार।
यहा वहा चारों तरफ— हो सुख अपरपार॥२॥

(तर्ज— मत मान करो अपमान करो जीवन नन बह जायगा)

प्रभु पूजा करो, प्रभु पूजा करो, आश विघन मिट जायगा ॥ टेर॥ साधु सताये जीव दुखाये, दुनिया में झूंठे जाल रचाये। घोर विघन बन जायगा ॥ हां प्रभु० १ ॥ हँस हँस के बांधेकरमों की बाधा। होगी उदय जब काल अबाधा। रोने से छूट नहीं जायगा ॥ हां प्रभु० २ ॥ हिंसा तजो तजो जूंठ ओ चोरी, विषय तजो तजो ममता की मोरी। जीवन सफल हो जायगा ॥ हां प्रभु० ३ ॥ कुमति कुटिल कुसग न करना, ज्ञानी गुरु सतसग विचरना। जीवन जंग जीत जायगा ॥ हां प्रभु० ४ ॥ अन्तराय यह कर्म अनादि-परंपरा हरे आतम आजादी। दर्शन करो हट जायगा ॥ हां प्रभु०५ ॥ प्रभु दर्शन दूर आप भगाता, प्रभु वन्दन वर वांछित विधाता। पूजन शिवफल पायगा ॥ हां प्रभु०६ ॥ सुखों के सागर भगवान स्वामी, हरि पूज्य प्रभु अन्तरयामी। कर पूजा तु पूज्य बन जायगा। ॥ हां प्रभु० ७ ॥ दिव्य कवीन्द्र प्रभु चरण शरण से, मुक्ति मिलेगी जन्म मरण से। परमातम पद प्रकटायगा ॥ हां प्रभु० ८ ॥ ॥ काव्यम् ॥ पीयूष पेशल रसोत्तम भावपूर्णैः० । मन्त्र— ॐ ह्रीं अर्हं पमात्मने अन्तराय कर्म समूलोच्छेदाय श्रीवीर जिनेन्द्राय फलं यजामहे स्वाहा ।

— कलश —

( दोहा )

समय समय में होता है, सात करम का वन्ध ।
आयु सहित हो आठ का, वन्ध दुःख अनुवन्ध ॥१॥
आठ करम कटते प्रकट, आतम-गुण हों आठ ।
कर्म चूर तप कर वरो, आठ सिद्धि के ठाठ ॥२॥

( तर्ज— गायो गायो रे महावीर जिनेश्वर गायो )

पायो पायो रे, धन धन शासन जैन सवायो ॥टेर॥ शासनपति श्रीवीर जिनेश्वर

श्रीमुख से फरमायो। कर्म निवारण आठ गुण- यथा शक्ति तप ठायो रे॥ धन०१॥ प्रवचन सारोद्धार आचारे-सुविहित विधि समझायो। तप उधापन उत्सव पूजा- प्रभावना मन लायो रे॥ धन० २॥ खरतर गण नायक सुख-सागर- श्रीभगवान सुहायो। जिन हरि सागर सद्‌गुरु शरणे गुरगम बोध वढायो रे॥ धन० ३॥ वर्तमान जिन आनन्द सागर- सूरीश्वर सुखदायो। आज्ञा रगे भाव उमगे परमातम गुण गयो रे॥ धन०४॥ पास फलोदी गुरु तीरथ में चौमासो थिर ठायो। दो हजार तेरह संवत में- काति पुनम जय लायो रे॥ धन०५॥ सद्‌गुरु प्रस्थापित विद्यालय विद्यारथि समुदाओ। कम निवारक प्रभु गुण पूजा पारस रस बरसायो रे॥ धन० ६॥ आतम भाव प्रधान निरूपण सहज समाधि उपायो। कर्म आठ घन काठ जला कर-आठ परम गुण पायारे॥ धन०७॥ पाठक दिव्य कवीन्द्र निजातम-बोध बुद्धि हित गायो। परमातम पद पूजा गाते- अजर अमर पद पायो रे॥ धन० ८॥



जैनाचार्य श्रीमत्‌जिनकृपाचन्द्रसूरि विरचिता

## ⁂ श्रीगिरनारजीकी–पूजा ⁂



(दोहा)

स्वस्ति श्री मंगलकरण, थभणपास जिनंद् ।
प्रणमी पपपंकज सदा, प्रभुना धरि आनंद ॥ १ ॥
तीरथ जगमांहिं घणा, तेहमां अठे विशेप ।
शेत्रुंज रेवतगिरि वरु, वर्णन करू हमेस ॥ २ ॥

॥ दोहा सोरठा ॥

सोरठ देश सोहामणो, सहुदेशां सिरदार-तेमांहिं तीरथ प्रगट, श्रीगिरिवर गिरनार ॥ ३ ॥ कल्याणक जिहां त्रण थया, दीक्षाज्ञान निर्वाण। नेमिजिणंद वखाणिये, यावत्र कुल नभ भाण ॥ ४ ॥ पूजा रचूं गिरिराजनी, मनमां धरि अति खंत। पूजानी विधिमेलवी, माव अधिक उलसंत ॥ ५ ॥

॥ ढाल ॥

(पूर्वमुख सावनं करिदर्शन पावनम् । एदेशी) पूर्वभवी शुचिथई । शुद्ध अनुभव लई करधरि कलस शुचिजल उदारम् हां रे अइओ शुचि जलउदारं ॥१॥ पहिर खीरोदकं । वांधि मुहकोशकं ॥ धूपवाशित सदोत्तरीय सारं हां रे अ० स० ॥ २ ॥ गगासिंध्वादिना । खोरसागरतणा । तीर्थजल औषधी मिश्रकीजे ॥ हां० अ० मि० ॥ ३ ॥ आठ जातीतणा। कलश भरी सुरगणा स्नात्र प्रभुनी

रचे सुर गिरीन्दे हारे० अ० सु० ॥ ४ ॥ इम भविभावकरि। शुद्ध समकित धरि जिनतणी पूजा करो चित्त धारी। हरि अ० चि० ॥ ५ ॥ ॐ ह्रीं श्रीपरमात्मने अनतानंत ज्ञान शक्तये गिरिनारगिरो श्रीनेमि जिनेन्द्राय जल यजामहे स्वाहा।।१।

❀ अथ २ केसर चंदन पूजा ❀

( दोहा )

नेमिजिणंद दिणंदसम, शिवसुख तरुनोकंद ।
रेवतगिरिवर मंडणो, पूजनकरो अखंड ॥ १ ॥
घसकेशर मृगमदवलि, बावनचंदन संग ।
अम्बर घनसार मेलवी, करो विलेपन अंग ॥ २ ॥

॥ रागनी भैरवी ॥

विलेपन करिये, प्रभुजीके अंग ॥ वि० ॥ जिनवरको तनु फरसन सेती। पामेजिन गुण संग ॥ वि० ॥ पारसफरसत लोहा कंचन, तिम होवे कीटक भृ ग ॥ वि० ॥ २ ॥ शिवादेवी अंगज हो प्रभु श्यामवरण द्युति चग। वि० ॥ ३ ॥ चरण युगल कच्छपसम प्रभुना। कर पंकज जल संग। वि० ॥ ४ ॥ वदनचंद्र अकलंकित कीनो। भालअर्ध शशि अंग। वि० ॥ ५ ॥ निलोत्पलसम नेत्रयुगल फुनि, कामराग थयो भंग। वि० ॥ ६ ॥ केशरचदन मृगमद अम्बर। प्रभुपूजो मनरग। वि० ॥ ७ ॥ ॐ ह्रीं केशर चंदनं यजामहे स्वाहा ॥२॥

❀ अथ ३ पुष्प पूजा ❀

(दोहा)

तृतीय पूजा जिनवरतणी, करे भविक उजमाल ।
फूल सुगंधी लेइने, चाढे भरि भरि थाल ॥
समवसरणमां सुरकरे, पुष्पवृष्टिधरिभक्ति।

तिमश्रावक शुभ भावथी, पूजा करे यथाशक्ति ॥

॥ रागनी वृंदावनी सारंग ॥

प्रभु अरचा रचो मिल भविजना। नाना-विधना फूल सुगंधा। लेई तुम थावो इकमना प्रभु० ॥१॥ त्रिकरण योगकरी प्रभुपूजो। चित्तधरो शुभ भावना ॥ प्रभु० ॥ २ ॥ च्यारनिक्षेपे जिनवर जाणो मनमंदिरमें लावना ॥ प्रभु०३ ॥ अनुयोगद्वार आवश्यकसूत्रे। वेदनिक्षेप सुहावना ॥ प्रभु० ॥ ४ ॥ ठवणा समवसरण त्रिहुं दिशिमां। प्राची भावकहावना ॥ प्रभु०५ ॥ द्रव्येजिनवर श्रेणिक पमुहा। नाम ऋषभादि सुहावना ॥ प्रभु० ६ ॥ इनविधि प्रभुकी भक्ति करीये शमरस अमृत श्रावना ॥ प्रभु० ७ ॥ कृपा करिने साहिब मुझने। कीजे कृतार्थ पावना ॥ प्रभु० ८ ॥ ॐ ह्रीं पुष्पं यजामहे स्वाहा ॥ ३ ॥

❁ अथ चर्थी पूजा ❁

( दोहा )

यादव कुलनो चन्दलो, ब्रह्मचारी शिरमोड ।
बावीसमा जिनवरतणी, पूजा करो कर जोड ॥

॥ सोरठा ॥

अगर चन्दन घनसार, सेल्हारस मांहि मेलिये। मृगमद अम्बर सार ॥ धूपघटा करिपूजिये ॥ २ ॥

॥ रागनी सोरठ ॥

सेवोभविने जिणंद सुखकारा, करि धूप धूम मनुहारा। सेवोभवि० ॥१॥ गिरिनार गिरि मडण दुख खंडण। भविजन कीधसुधारा। कर्म प्रबल दलदाह करनमिस। धूप दहो सुविचारा। सेवोभवि० ॥ २ ॥ सोरी पुरमें जन्म प्रभुनो, समुद्र विजय कुल भाण। शिवादेवी उदर शुक्ति मुक्ताफल। चित्रानक्षत्र

वखाना। सेवोभवि०॥३॥ च्यवन जन्म कल्याणक प्रभुना। सोरीपुरमे जाना। गिरनार गिरि पर सहसा वनमें। दीक्षाग्रही सुख खाना ॥ सेवोभवि० ॥ ४ ॥ चोसठ इन्द्र करे उच्छरंगे। जिन सेवा मनुहारा। कृपा चन्द्र ए प्रभुने जाणो। निश्रेयस दातारा। सेवोभवि० ॥ ६ ॥ ॐ ह्रीं धूपं पूजा ॥ ४ ॥

---

## ❀ अथ पाचमी दीपक पूजा ❀

(दोहा)

पाचमी पूजा दीपनी, प्रकटे ज्ञान उद्योत ।
करो भविक जगनाथनी, मन वाछित सुखहोत ॥
शिवादेवीनो लाडला, अतुल बली वडवीर ।
श्यामसलुणो नाहलो, नेमीनाथ सुखसीर ॥

॥ रागनी कल्याण ॥

अहो प्रभु पूजा रचो चित्त चगे ॥अहो०॥ रेवत गिरि पर नेमि जिनेश्वर। केवल लह्यो सुखसगे अहो प्रभु० ॥१॥ च्यार निकायके सुरसुरी मिलके। त्रिगडो रचे अतिरंगे अहो प्रभु० ॥ २ ॥ समवसरणमें राजे प्रभुजी। देशना दे भवभंगे अहो० ॥ ३ ॥ साधु साधवी वेमानिक देवी। अग्निकूण उमंगे ॥ अहो ॥ ४ ॥ ज्योतिषि भवनपति व्यन्तर सुरी। रहे नैरित तिन सगे ॥ अहो० ॥ ५ ॥ वायव दिशि पद्दिज देवो, जिनवाणी सुण रंगे ॥अहो०॥६॥ वेमानिक सुर मानव-स्त्रीनन ईशान दिशिम संगे ॥ अहो० ७ ॥ बारपषदा जिनवाणीसुण, मगन हुवे मन रंग। अहो० ॥ ८ ॥ ग घृत भरि मणिपात्र अनूपम। दीपक करो मन चंगे। अहो० ॥ ६ ॥ ॐ ह्रीं दीपंक यजामहे स्वाहा ॥ ५ ॥

## ॐ अथ छट्ठी अक्षत पूजा ॐ

( दोहा )

अक्षत अक्षत लेईने, स्वस्तिक रचो विशाल ।
ज्ञानादिक त्रण पुंज थी, पामो मंगल माल ॥ १ ॥
राजीमतीको छोडके, नेमि चल्या गिरनार ।
रथनेमि राजीमती, लीधो संयमभार ॥ २ ॥

॥ रागनी माड ॥

नेमिजिन पुजो तो सही। प्रभु रैवतगिरि सिणगार। नेमि जिन० आंकणी॥ उत्तमशालि प्रमुख बहुअशनं। चाढो तो सही॥ अक्षयसुख कारण जगतारण। जिनवर शरता ग्रही। प्रभु ॥१॥ आधेय थी आधार अनोपम। जगमे सोभ लही। श्रीगिरनार नेमि फरशनते। कीर्त्तिव्याप रही ॥ प्रभु २ ॥ भरत नरेश्वर सघ लेई ने, शेत्रुंजे यात्रा लही। चैत्य निर्माण नवीन करीने, रेवत मार्ग ग्रही। प्रभु० ३ ॥ स्वर्णगिरि पर नेमि जिणंदनो। मणि कनकादि मयी। देरासर नवीन रचीने। नेमिनी पडिमा ठही ॥ प्रभु० ४ ॥ कोड देवसे ब्रह्मेन्द्र आयो, भतरनो सुजस कही। पहिलो उद्धार प्रथम चक्रिनो॥ एम अनेक लही ॥प्रभु० ॥ ५ ॥ गिरिवर मंडण नेमि जिनेशर भेटो भाव लही। सिद्धि सौध चढ़वा मनरंगे। सोपानपंक्ति कही ॥ प्रभु० ६ ॥ ॐ ह्रीं अक्षत यजामहे स्वाहा ॥

## अथ सप्तमी नैवेद्य पूजा

( दोहा )

सातमी पूजा साचवे, श्रावक शुचि शुभभावे ।
भांत भांत नैवेद्यना, थाल भरि भरि लावे ॥
नेम नगीना नाथने, आगल धरो मन रग ।
अक्षय सुख वरवा भणी, पूजा करो चितचंग ॥

॥ चाल लूहर सारग ॥

रामत रमवा में गई थी ए देशी। नेमि जिनेसर पूजीये, एतो रेवतगिरिनो रायो हे माय ॥ नेमि० ॥ समवसरणमें नेमिने। एतो वचनामृत वरसायो हे माय। भव्य हृदय भूसींचाने। एतो बोध बीज निपजायो हे माय ॥ नेमि०१॥ मेघ जनि जिम गाजता, एतो सघ चतुरविध ठायो हे माय। देश विदेशमा विचरतो शिवमारग दरसायो हे माय ॥ नेमि०२ ॥ सेत्रु जे गिरिवर फरशने। एतो गिरनार नाथ कहायो हे माय। अढार सहम वाचंयमी। एतो वरदत्तादि गण रायो हे माय ॥ नेमि० ३ ॥ चालीस सहस्र श्रमणी भली। एतो यचणी प्रमुख सुहायो हे माय। एक लाख गुणोत्तर सहस। एतो श्रावकनो समुदायो हे माय ॥ नेमि० ४ ॥ त्रण लच्च अढार सहस वली, एतो सुजश श्राविका पायो हे माय। भोज्यपदारथ थी प्रभु पूजी। एतो अनाहार नाम कहायो हे माय ॥ नेमि० ५ ॥ इति ॐ ह्रीं० नैवेद्यं यजा० ॥ १ ॥

### ❀ अथ अष्टमी फल पूजा ❀

(दोहा)

परम पुरुष परमातमा, परमानन्द प्रधान।
परमेश्वर प्रभु पूजिये, परम विज्ञान निधान ॥
अष्टमी पूजा जिन तणी, अष्टमी गतिदातार ।
फल पूजा करा भावसुं जिम लहो सुख अपार ॥

॥ रागणी काफी तिताल ॥

उज्जयंत गिरिगुण गावो। तुमें मणिमाणिक्स वधावो। उज्जयंत० नेमि-जिनेसर जगअलवेसर, मन मदिरमा लावो। जिनवर चरणनो शरण ग्रहीने। समरणमा लयलावो ॥मणिमा० १॥ तीर्थपती बालमा स्वामी, नेमि निरंजन

ध्यावो। भविक जीव सुखकारण तारण, जिनदरशन मन भावो ॥ मणि० २ ॥ दोय भेद दरशनना जाणो। शुद्धशुद्ध स्वभावो, शुद्ध दरशनथी निज गुण प्रकटे आतम गुणहुलसावो ॥ मणि० ३ ॥ काल अनादि भववनमें भटकता। कर्म-रिपु गण दहवो। कृपाकरी मुज दरशन दीजे। अनुभव अमृत पावो ॥ मणि० ४ ॥ नाना जातीना फल लेईने, आगल प्रभुजीने ठावो। कृपाचंद्र फल पूजासे यह मनवांछित फल पावो ॥मणि०५॥ ॐ ह्रीं इत्यादि फलं यजामहे स्वाहा॥ ६

## अथ नवमी ध्वज पूजा

(दोहा)

नवमी ध्वजनी पूजना, लावो जिन दरबार ।<br>सधवस्त्री लेई करी, करे प्रदक्षणा सार ॥<br>धवल मंगल गातां छतां, वाजित्र विविध प्रकार ।<br>कैलास गिरिना शिखरपर, आरोपो सुविचार ॥

(राग श्री)

जिनगुणगानं श्रत अमृत। ए देशो। ध्वजपूजन करो सुख सदनं ॥ध्व०॥ सहस्र योजन दंड मनोहर। सुवरणमय जनमन हरणं ॥ ध्व० १ ॥ किंकिणी रणकत शब्द मनोहर दिव्यध्वनि श्रवणं ॥ ध्व०२ ॥ एक हजारके अष्ट ऊपर वलि। सोहे पताका पंचवरणं ॥ ध्व० ४ ॥ मनमोहन ए ध्वजनिरखीने। भविने परमानन्द करणं ॥ ध्व० ५ ॥ इण गिरिके षट्नाम सुहंकर। नन्दभद्र गिरि-सुखकरणं ॥ ध्व० ६ ॥ अषाढ सुदी अष्टमी दिनकीनो। शिवरमणीको कर ग्रहणं। ध्व० ७ ॥ पांचसे षट् त्रिशत मुनि साथे। सादिअनन्त स्थितिवरणं। ध्व० ८ ॥ ॐ ह्रीं इत्यादि ध्वज यजामहे स्वाहा ॥ ८ ॥

## ❀ अथ दशमो अष्ट मङ्गल पूजा ❀

( दोहा )

दशमी मंगल पूजना, अष्टमगल लिखनार ।
रजतना तंदुल लेईने, अखंड उज्वल मनुहार ॥
पुष्पवृष्टि करें सुरगणा, पंचवर्णा सुविशाल ।
योजन भूमंडल प्रमित, पूजो जगत दयाल ॥

[ पास जिनंदा प्रभु मेरे मन बसिया । इस चालमें ] चालो भविकजन यात्रा करिये यात्रा करिशिव सम्पदा वरिये ।

चालो० । जीर्णदुर्गना चैत्य जुहारी । तलहट्टिये जइ रात्रि रहिये ॥चालो० १॥ श्रेणीमापाज चढी शुभ भाव । नेमिजिनंदको ध्यान जो धरिये ॥चालो०२॥ प्रथम टूंकमें बिम्ब प्रभुना । अद्भुत आदि प्रसंग मन धरिये ॥ चालो० ३ ॥ मेरुवसी पमुहा जिनमन्दिर । निरख निरख भवि मनमा ठरिये ॥ चालो० ४ ॥ यहा अनेक जिनचैत्य नमान । बीजी टूंक जिनचरणाई करिये ॥ चालो० ५ ॥ रथनमीनीरा दरस मरमकरी । तृतीय शिखर शासन सुरि सरिये ॥चालो०६॥ चोथी नमिजीर जिनेसर पंचमी टूंक नमी दुख हरिये ॥चालो०७॥ सहसावन जिनचरण नमीने । चैत्यप्रशादको इनपरि करिये ॥ चालो०८ ॥ गजपद कुंडनो नीर लेईने । स्नात्रमहात्म्यकरि सुख वरिये ॥चालो०९॥ मंगल पूजनादिष्ट निवारक । कृपाचन्द्रनिरपद अनुसरिये ॥ चालो० १० ॥ ॐ ह्रीं० अष्टमङ्गलं यजामहे ॥१०॥

---

॥ कलश ॥

॥ रागनी धन्याश्री ॥

प्रभुजीका सुयश अनन्तपन गाव । रैवतगिरि रखो प्रभु संडण । नमिजिनन्द

विराजे, तीर्थपतिना गुणगावंतां । रसना सफल कहाजे ॥ प्रभु० १ ॥ श्रीखरतरगण नायक लायक । जिन चारित्र सुरिराजे । गिरनारगिरिनी स्तवनाकीनी । श्रीसंघभक्तिने काजे ॥ प्रभु० २ ॥ पंचतीर्थनी रचना रंगे । कीनी भविक हितकाजे । दरशन देखत अनुभव प्रकटे । जिमसाक्षात गिरि ठाजे ॥ प्रभु० ३ ॥ भगवइ अंगे लालबागमें । सांभलयो संघ सुकाजे । मुंबई वंदर रहिचोमासो संपूरण हित काजे ॥ प्रभु०४ ॥ सम्वत उगनीसे उपर बहोत्तर । पोषधवल भृगु छाजे, दशमीदिन गिरिना गुण गाया । भावभले सुसमाजे ॥प्रभु०५॥ श्रीजिनकीर्त्तिरत्न शाखाधर, । युक्ति अमृतगुरुराजे । कृपाचन्द्र जिनस्तवना कीनी । निजगुण निर्मल काजे ॥ प्रभु० ६ इति श्रीगिरनारपूजा ।



## अथ आरती



जय जय जिनराया ॥ श्री नेमिजिनेश्वर राया । भविमिल गुण गाया० जय ॥१॥ आरति पूजा करता । भविने सुख छाया मोक्षमारग दीपाया । राजुलपतिराया ॥ जय० २ ॥ सिवादेवी नदन वंदन । समुद्र विजय राया ॥ सौरी–पुरमें जाया । द्वारिकापुरी आया ॥ जय०३ ॥ रैवतगिरिके सहसा वनमें । दीक्षा सुरराया । केवल रमणी पाया । शिवनगरी धाया ॥ जय जय० ४ ॥ इन विध पूजा आरती करीने । सुख संपति पाया । मुम्बई पुरमें सुहाया । पंचतीरथ राया ॥ जय जय० ५ ॥ भाव भले जिन भक्ति करतां । भविजनमन भाया । कृपा चन्द सूरिराया । मंगल वरताया ॥ जय० ६ ॥ इति



# शासन पति पूजा

## * प्रथम जल पूजा *

( दोहा )

सरस्वती जगदीश्वरी, श्रुतदेवी सुखदाय ।
जिन मुख उद्भव भारती, नमों शारदा माय ॥ १ ॥
वर्धमान जिनवर नमू, जिन शासन सरदार ।
विघ्न हरण मंगल करण, नमू मंत्र नवकार ॥ २ ॥
तू दायक सोवन गुरू, याकू करूं प्रणाम ।
दीवाली पूजन रचू, वीर जिनेश्वर नाम ॥ ३ ॥
पूजा शिव सुख दायिनी, कहसु सूत्र प्रमाण ।
शासनपति महावीर के, पूजो लह कल्याण ॥ ४ ॥

॥ सोरठा ॥

जल चन्दन वरफूल, धूप दीप अचत महा ।
नैवेद्य फल पटकूल, ध्वजा अघ आरात्रिका ॥ १ ॥

( दोहा )

उत्तम जल कलशा भरी, पूजो त्रिशलानंद ।
निर्मल होवे आतमा, दिन दिन होत आनंद ॥६॥

॥ कवाली ॥

[ राम कहने का मजा जिसकी जबा पर आगया ]
आज मैं आया शरणमें, नाथ करुणा कीजिये । कठिन कर्मों में पड़े

की लाज अब रख लीजिये ॥ जातिकी एक ब्रह्मणी थी, देवा नंदा नाम था। ऋषभदत्तकी वो बधू थी, विप्रकुल उजला दिया ॥ आज० ७ ॥ शुक्र छट्ट आषाढ की, रात्री पटल से छा रही। देवानंदा ब्राह्मणीने, अल्प निद्रा ले गई। ॥ आज० ८ ॥ माता बनाई आपने, उसके उदर अवतार ले। दिवस ब्यासी रहे उनके, मनोरथ सब फल चले ॥ आज० ९ ॥ इद्र के आदेश से, हरने-गमेषी आ परे। उस ब्राह्मणी की कोखसे, सिद्धार्थ के घर में धरे ॥आज१०॥ शास्त्र इसको गर्भ हर, कल्याण कह अपना लिया। आपने उस ब्रह्मणी का, नाम अजरामर किया ॥ आज०११ ॥

[ किससे करिये प्यार यार खुदगरज जमाना है ]

महावीर जिनचंद नद, सिद्धारथ राजा के ॥ प्रणात स्वर्गलोक से आए, क्षत्रीकुंड नगर मन भाए। त्रिशला उदर अवतार लियो, नंदन महाराजा के ॥ महा० १२ ॥ आश्विन वदि तेरस दिन आए, माता उदर गर्भ कहलाए। धनद देव भडार भरे, तत्क्षण माहाराजाके ॥ महा० १३ ॥ स्वप्न चतुर्दश मात निहारी, सचराचर सब भए सुखारी। घर घर मंगल माल होन, दिन दिन महाराजा के ॥ महा० १४ ॥ चेत्र सुदी तेरस दिन आया, तीनलोक में आनंद छाया। जन्म लीन महाराज घरे, सिद्धारथ राजा के ॥ महा० १५ ॥ सकल भुवन में कर उजियारे, दास चतुरके कारज सारे। करे जन्म अभिषेक सुरासुर, पति महाराजा के ॥ महा० १६ ॥

[ चाल इन्द्रसभा ]

पाप कर्म सवि धोवन कारन, सुद्ध चेतन परकास ।
जल पूजन कर शासन पतिकी, निर्मल आतम भास ॥१७॥

[ रागिनी भैरवी त्रिताल ]

प्रभुजी को सुरपतिस्नात्र करावे, सुर नर सनि सुख पावे ॥ उत्तम कलश सुवर्ण रजत के, नीर सुगंध भरावे। चीरोदक गंगोदक आने, सर्वोषधि जल लावे ॥ प्र० १८॥ तीर्थादक वर पद्मद्रहोदक, जल अभिषेक करावे। कल्याणक अभिषेक करे जो, दास चतुर गुण गावे ॥ प्र० १६ ॥

॥ श्लोक ॥

वीर सर्व सुरा सुरेन्द्र महितो, वीरबुधा संश्रिता । वीरेणाभिहत स्वकर्म निचयो वीराय नित्यं नम ॥ श्रीरात्तीर्थमिदं प्रवृत्तमतुल वीरस्य घोरं तप । वीरे श्री धृति कीर्ति कान्ति निचय श्री वीरभद्र दिश ॥ २० ॥

ॐ ह्रीं परमपरमात्मने अनन्तानन्त ज्ञान शक्तये जन्मजरा मृत्यु निवारणाय श्रीमन्महावीर जिनेन्द्राय जल यजामहे स्वाहा ।

❀ द्वितीय चन्दन पूजा ❀

( दोहा )

केशर चन्दन मृगमदा, अंबर और वरास ।
लेई पूजी सिद्धार्थसु, महावीर हरि रास ॥१॥

( बिननीक दूर तेरी काशी रे पाड़े )

शासनपति महावीर रसीले, शासनपति महावीर रसीले ॥ छप्पन दिक्कुमरी गुण गावे, आवे निनवर तीर रसीले। चौसठ सुरपति पाडुक वन में, पूजे जिनवर वीर रसीले ॥ २ ॥ तान मृदंग दुदुंभी बाजे, सरनाई गभीर रसीले । नाथेइतान करत सूं वनिता, तीर करे प्रभु तीर रसीले ॥ ३ ॥ देव सकल सुर नाथ हुकुम से, लावे तीरथ नीर रसीले । घसि चन्दन घनसार विलेपन, लावे सुरवर धीर रसीले ॥ ४ ॥ शकर ऊ पड़ गए संशय में, देखावाल सरीर रसीले। संशय मोचन चरण परससे, मेरु चलायो धीर रसीले ॥ ५ ॥ थर थर कांप गये

सुरपति सुर, देखि अतुल वल वीर रसीले। दास चतुर अब प्रभुकूं पूजे, कुंकुम चंदन सीर रसीले ॥ ६ ॥

( चाल इन्द्रसभा )

शुद्धातम चन्दन करि घिसिये, ज्ञानादिक गुण साथ।
सौरभ प्रगटे सकल लोक के, होय निरंजन नाथ ॥७॥

( रागनी त्रिताल )

भक्ति वाले! शासन नायक, सेव अब पूज निरंजन देव ॥ केशर चदन मृगमद भेली, और वरास मिलेव। क्रम जानूं कर कंध सीस भाल गल, नव अंग पूजन भेव ॥ भ० ८ ॥ मेरो साहिब प्राण पियारो, जो है देवाधि देव याके अंग परस सुख उपजे, वो मुख कहि न सकेव ॥ भ० ६ ॥ प्रभुगत रागी अद्भुत रागी, यह आश्चर्य कहेव। हे अनियारे अखियन वारे, दास चतुर सुख देव ॥१०॥

॥ श्लोक ॥

वीरः सर्व सुरा सुरेन्द्र महितो, वीरंबुधाः संश्रिताः। वीरेणाभिहतः स्वकर्म निचयो, वीराय नित्यं नमः ॥ वीरात्तीर्थमिदं प्रवृत्तमतुल, वीरस्य घोरं तपः वीरे श्री धृति कीर्ति कान्ति निचयः, श्री वीरभद्रं दिश ॥११॥ ॐ ह्री परम परमात्मने अनन्तानन्त ज्ञानशक्तये जन्मजरा मृत्यु निवारणाय श्रीमन्महावीर जिनेन्द्राय चन्दनं यजामहे स्वाहा।

## ❀ तृतीय पुष्प पूजा ❀

( दोहा )

अपतित भूमि सुगन्ध शुभ, धौत प्रमार्जित फूल।
पंच वरण भाजन भरी, पूजन समकित मूल ॥१॥

( दिलदार यार गबरू राखूं घूंघट का पट में )

सुनिये विनय हमारी, महावीर नाम वारे । हम बाल मित्र आए, आज्ञा पिता कि पाए । खेलन कु जीव चाहे, महावीर नाम वारे । सुनिये० ॥२॥ आम्री अशोक वारी, उसमें खिला है क्यारा । फूलन बहार न्यारी, महावीर नाम वारे । सुनिये० ॥ ३ ॥ चाले सखा बुलाए, वन वाटिकामें आए । फूलनके हार पाए, महावीर नाम वारे । सुनिये० ॥४॥ अज्ञान वा पटाया, सुर एक मूर्ख आया । करि नाग रूप धाया, महावीर नाम वारे । सुनिये० ॥५॥ आके सखा पुकारा, आता है नाग कारा । सुनके उच्चार डारा, महावीर नाम वारे । सुनिये० ॥६॥ पुनि कीन दुष्ट माया, प्रभुने उसे दबाया । अब दास सिर नमाया, महावीर नाम वारे । सुनिये० ॥ ७ ॥

॥ इन्द्रसभा ॥

हृदय कमलदल स्थित परमेश्वर, चिदानंद भगवान । वाके गुण कुसुमाञ्जलि करके, पूज करत सुग्यान ॥ ८ ॥

॥ राग मालश्री गौडी ॥

पूज हो कल्याण प्रभुका, सकल सुर सुख दाय ये देवा० । पंच सायक दु:खदायक, नास तसु हो जाय ये देवा, नास० । मालती मुचकुंद दमणो, केतकी सरसाय ये देवा, केतकी० । पडल चंपक मोगरा मिलि, वोलश्री वरसाय ये देवा वोलश्री० ॥९॥ पाप वरण प्रमाद दायक, कुसुम घन वर साय ये देवा कुसुम० । भक्ति भाव प्रमाद करिके, सरस दाम बनाय ये देवा, सरस० ॥१०॥ नाम मेरो प्राण जीवन, देख मन हुलसाय ये देवा, देख० । चतुर सागर दासने अब लियो हृदय लगाय ये देवा, लियो० ॥११॥

॥ श्लोक ॥

वीर सर्व सुरासुरेन्द्र महितो, वीरं बुधा संश्रिता । वीरेणाभिहत स्वकर्म

निचयो, वीराय नित्यं नमः। वीरात्तीर्थ मिदं प्रवृत्त मतुलं, वीरस्य घोरं तपः। वीरेश्री धृतिकीर्त्ति कान्ति निचय, श्रीवीरभद्रं दिशः ॥१२॥ ॐ ह्रीं परमपरमात्मने अनन्तानन्त ज्ञान शक्तये जन्मजरा मृत्यु निवारणाय श्री मन्महावीर जिनेन्द्राय पुष्पं यजामहे स्वाहा ॥

## ❀ चतुर्थ धूप पूजा ❀

॥ दोहा ॥

शुद्धौषध चूरन करी, द्रव्य सुगन्ध मिलाय।
प्रभु सम्मुख करिये हवन, कर्म समिध जल जाय ॥१॥

( उद्धवजी कब दर्शन देंगे, वंशी के बजाने वाले )

सांइयां अब कब मिलना होगा, कहे नंदीवर्धन भाई ॥ तुम संयम मारगमें जाते, हम ऊपर दया न लाते। अब काह करें हम नाथजी, ना रहे पिता अरु माई ॥ सांइयां० २ ॥ मगसर वदि दशमी आई, इन्द्रादिक इन्हें वधाई। अब संयम लेते सांइयां, सब जीवको सुखदाई ॥ सांइयां० ॥३॥ यह संयम मारग बंका, नहिं इसमें कुछ भी शंका। यह नहीं सोवनी लंका, कइ कष्ट परे दुखदाई ॥ सांइयां० ४ ॥ संसार सकल दुखखानी, कइ मरे जा रहे प्रानी। यह सांची विधि तुम जानी, इस कारण चले दुराई ॥ सांइयां० ॥ ५॥ प्रभु संयम लेकर भारी, सवि कर्म समिध कूंजारी। कहे दास चतुर बलिहारी, कर जोड़ि वीर जिन राई ॥ सांइयां ॥६॥

॥ इन्द्रसभा ॥

अष्ट कर्म वनदाह करन घन, है तप अग्नि समाज।
पिंडपात्र करि धूप करेसो, पावे निर्मल ज्ञान ॥ ७ ॥

( रागनी यमन कल्याण, धीमें त्रिताले की ठुमरी )

तू ईश्वर प्राण पति मेरा, और न कोई सहायक मेरा ॥ तू ही जगवारक दुःख निवारक, असरन जनको सरन है तेरा। कृष्णागुरु अरु मृगमद अंबर, लेइ घनसार लोबान सु गहेरा ॥ तू० ८ ॥ धूप करों प्रभु सम्मुख तोरे, सरस सुगंध अति सुख देरा। दास चतुर कू पार उतारो, मैं हूं प्रभु शरणागत तेरा ॥ तू ९ ॥

॥ श्लोक ॥

वीर सर्व सुरा सुरेन्द्र महितो, वीरंबुधा संश्रिता। वीरेणाभिहत स्वकर्म निचयो, वीराय नित्यं नम। वीरात्तीर्थमिदं प्रवृत्तमतुल वीरस्य घोरं तप। वीरे श्री धृति कीर्ति कान्ति निचय श्री वीरभद्र दिश ॥१०॥ ॐ ह्रीं परमपरमात्मने अनन्तानन्त ज्ञान शक्तये जन्मजरा मृत्यु निवारणाय श्रीमन्महावीर जिनेन्द्राय धूपं यजामहे स्वाहा।

॥ पञ्चमी दीप पूजा ॥

( दोहा )

शुद्ध द्रव्य शुभ पात्रमें शुद्ध वर्तिका जोय।
करि दीपक पूजे प्रभू, मोह तिमिर नष होय ॥१॥

( रागनी माड )

महावीर प्रभून तप सयम दीपाया हैंजी वाह, वाह वाहजी हो हो हो हो महावीर प्रभून ॥ चंड कोशिक फणी आयके, दिया आपके डंक। महाराज उसको अष्टम स्वर्ग पठाया हैंजी वाह ॥ वाह० २ ॥ शूल द्रुम घर है देखने, दिये कष्ट अति घोर पनिहारी उसको सिद्धारथ समझाया हैंजी वाह ॥ वाह० ३ ॥ संगम सुर एक नीचनें, दिये घोर उपसर्ग। सुरराज उसको सुन्दर मार भगाया हैंजी वाह ॥ वाह० ४ ॥ कानमिं कीलें दई, ग्वाली नीच अजान।

जिनराज उसपर शान्ति भाव दरसाया हैंजी वाह ॥ वाह० ५ ॥ तप दीपक दीपाय के, मोह तिमिरक्षय कीन। महावीर प्रभूके दास चतुर, गुण गाया हैंजी वाह ॥ वाह० ६ ॥

॥ इन्द्रसभा ॥

चेतन पांत्र सुकर्म वर्तिका, दुखद कर्म हवि होय।
ज्ञान ज्योति प्रगटे तनु भीतर, तम अज्ञानको खोय ॥ ७ ॥

( रागनी भैरवी )

प्राण मेरे त्यो सुप्रदीपक आज, साहेब गरीब निवाज ॥ तूं परमेश्वर तूं जगदीश्वर, तूही सुधारन काज। तेरी अखियन पर मैं वारी, जाऊं हूं महाराज ॥ प्रा० ८ ॥ तुमसे मेरा प्रेम देखके, होय कर्मको लाज। अब जो साहेब प्रेम मिटादो, तो मुझ होय अकाज ॥ प्रा० ९ ॥ दीख पड्यो अब रूप तुम्हारो, स दीपकके सांज। दास चतुरके वांछित फल गए, रंक निपायो राज ॥ प्र० १०॥

॥ श्लोक ॥

वीरः सर्व सुरा सुरेन्द्र महितो, वीरबुधाः सश्रिताः। वीरेणाभिहतः स्वकर्म निचयो, वीराय नित्यं नमः ॥ वीरात्तीर्थमिद प्रवृत्तमतुलं वीरस्य घोरं तपः। वीरं श्री धृति कीर्ति कान्ति निचयः श्री वीरभद्रंदिश ॥११॥ ॐ ह्रीं परमपरमात्मने अनन्तानन्त ज्ञान शक्तये जन्मजरा मृत्यु निवारणाय श्रीमन्महावीर जिनेन्द्राय दीपं यजामहे स्वाहा।

❀ षष्ट अक्षत पूजा ❀

( दोहा )

पंचवर्ण अक्षत सरस, भरि कंचनके थाल।
अक्षत प्रभु गुण गायके पूजों दीन दयाल ॥१॥

( कृष्ण घर नंद के आये, सितारा हो तो ऐसा हो )

वीर सिद्धार्थके नंदन, जिनेश्वर हो तो ऐसे हों ॥ शुदी वैशाख की दशमी, मिला है ज्ञान जिनवर को। कटे हैं फंद कर्मों के, महावीर हों तो ऐसे हों ॥ वीर० २ ॥ मिला एक आय अभिमानी, इन्द्र भूती ब्राह्मण था। बनाया शिष्य अरु गणधर, गणेश्वर हों तो ऐसे हों ॥ वीर० ३ ॥ दधि वाहन नरेश्वर की, धिया चंदन सुबाला थी। किया पर वर्तिनी उसको, दयावर हों तो ऐसे हों ॥ वीर० ४ ॥ मगली पुत्र गोशाला ने, जलाए दोय मुनिवर को। किया नहिं क्रोध कुछ उसपर, क्षमाधर हो तो ऐसे हों ॥ वीर० ५ ॥ जमाली दुष्ट निन्हव को, दिया सुरलोक रहने को। चतुरसागर मुनीजनके, महेश्वर हों तो ऐसे हो ॥वीर०६॥

॥ इन्द्र सभा ॥

अनन्त द्रव्य मोक्ष सुख अनन्त, अचत केवल ज्ञान।
अचत तत्व योनि पुनि अनन्त, पाचों अचत जान ॥ ७ ॥

( रागनी आशावरी )

नाथ तेरे अनन्त सुख से यारी, मैंने करलई है सुखकारी ॥ तेरे घर में भूख न प्यासा, जन्म नहीं नहिं मारी। रोग न शोक न वृद्ध न बाल न, ये सब अचरजकारी ॥ ना० ८ ॥ स्वामी शिव वनिताको रसियो, जान सब संसारी। क्षणभर, अनन्त सुख नहिं छाड़े, लोक कहे ब्रह्मचारी ॥ ना० ९ ॥ तू नहिं हमरी ओर निहारे, हमने काह बिगारी। तेरे कारण पियारे, हम तरसत है भारी ॥ ना० १० ॥ तेरे कारण वन वन भटकी, खाक बदन में डारी। दास चतुर की ओर न देख, अब क्या मरजी निहारी ॥ ना० ११ ॥

॥ श्लोक ॥

वीर सव सुरा सुरेन्द्र महितो, वीरंबुधा संश्रिता। वीरेणाभिहत स्वकर्म निचयो, वीराय नित्यं नम ॥ वीरात्तीर्थमिदं प्रवृत्त मतुल, वीरस्य घोरं तप।

वीरे श्री धृति कीर्ति कान्ति निचयः श्री वीरभद्रं दिश ॥ १२ ॥ ॐ ह्रीं परम परमात्मने अनन्तानन्त ज्ञान शक्तये जन्मजरा मृत्यु निवारणाय श्रीमन्महावीर जिनेन्द्राय अक्षतं यजामहे स्वाहा ।

❀ सप्तमी नैवेद्य पूजा ❀

सरस शुची पक्वान्नले भरि नैवेद्य के थाल ।
शासनपति महावीरके, आगे धरो रसाल ॥ १ ॥

( तर्ज वनजारे की )

महावीर जिनेश्वर ज्ञानी, सुखदायक वोले वानी ॥ करि समवसरण सुर राजा, गढ कांगुर ओ दरवाजा । त्रिरत्न पीठिका जानी, महावीर जिनेश्वर ज्ञानी ॥ २ ॥ अशोक वृक्षकी छाया, सिर चामर छत्र धराया । सुर दुंदुभि नाद वखानी, महावीर जिनेश्वर ज्ञानी ॥३॥ तहां वैठी परिषदा वारा, भामंडलका उजियारा । सभि देखन जिनवर कानी, महावीर जिनेश्वर ज्ञानी ॥४॥ पशुपक्षी सुरनर सारे, भिनभिन देसावर वारे । सभि समझ परे जिनवानी, महावीर जिनेश्वर ज्ञानी ॥५॥ वाणी अमृत रस वरसे, सुनि सकल परषदा हरषे । कहे दास चतुर सुख खानी, महावीर जिनेश्वर ज्ञानी ॥ ६ ॥

॥ इन्द्र सभा ॥

पांच सुमति पचेंद्रिय निग्रह, सोहि सरस पक्वान्न ।
रस अनंत गुन मिष्ट पदारथ, ले पूजो भगवान ॥ ७ ॥

( रागनी कांगडा प्रभाती )

मेरे प्रभु को मीठो दर्शन, कहो किसको नहिं भावेजी ॥ कामी क्रोधी कपटी धुतारे, उनकूं नहीं सुहावेजी । द्वेषी अज्ञ पापी जन प्रभुकूं, देखि देखि जल जावेजी ॥ मेरे० ८ ॥ सज्जन मित्र भले मन वारे, इसके ही गुण गावेंजी ।

दुष्ट कर्मको मारनहारे, वे इसके ढिग आवेंजी ॥मेरे० ९॥ गुड भी मीठो शाकर मीठो, चकिया मावेजी। अन्न भी मीठो अमृत मीठो, नहिं दर्शनके दावेंजी॥ मेरे० १०॥ भरि नैवेद्य थाल कंचन के, प्रभुके सम्मुख ठावेंजी। दास चतुर अत्र मीठो दर्शन, जन्म जन्म विच पावेंजी॥ मेरे० ११॥

॥ श्लोक ॥

वीर सर्व सुरा सुरेन्द्र महितो, वीरबुधा संश्रिता। वीरेणाभिहत स्वकर्म निचयो, वीराय नित्य नम ॥ वीरात्तीर्थमिदं प्रवृत्त मतुल वीरस्य घोर तप। वीरे श्री धृति कीर्ति कान्ति निचय श्री वीरभद्र दिश ॥ १२॥ ॐ ह्रीं परम-परमात्मने अनन्तानन्त ज्ञान शक्त्ये जन्मजरा मृत्यु निवारणाय श्रीमन्महावीर जिनेन्द्राय नैवेद्यं यजामहे स्वाहा।

## ❀ अष्टम फल पूजा ❀

॥ दोहा ॥

फल पूजन महाराज की, करे भविक धरि प्रेम।
बिन प्रयास पावे सही, शिवफल निश्चय नेम ॥१॥

॥ तुम बिन दीनानाथ दयानिधि कौन खबर ले मेरी ॥

शासनपति महावीर जिनेश्वर, अविचल शिवसुख पायो रे॥ पावा पुरि में करि चउमासो, सांचो धर्म दिपायो रे। हस्तिपाल राजा प्रभु पूजे, तन मन धन हुलसायो रे॥ शा०२॥ कइयक श्रावक कइयक राजा, कइयक मुनि मन भायो रे। कइयक देव अमरपति कइयक, प्रभु चरणन चित लायो रे॥ शा०३ पुणय पाल राजा करजोरी, प्रभु चरणा सिर नायो रे। पूछो इस कलियुग की रचना, जिनवर भेद बतायो रे॥ शा० ४॥ गुरु गौतम कूं आज्ञा दीनी, देव दत्त घर जावो रे। नास्तिक मन का पूरा पंडित, उस कूं तुम समझावो रे॥

॥ शा० ५ ॥ सोहम गणधर कू समझा के, सूत्रविपाक सुनायो रे। कृपा धर्म को उत्तर सास्तर, दास चेतुर सुन पायो रे ॥ शा० ६ ॥

॥ रागनी पीलू धन्याश्री ॥

फल पूजन फल दायक प्रभु की, करत सुजन भव पार लहेगा ॥ शुद्ध अभक्षित सटित गलित नहिं, पतित न भूमि सुथान कहेगा। श्रीफल पूंगी बदाम छुहारे, द्राक्षादिक फल भेद कहेगा ॥७॥ पात्र रजत भरि मधुर फलनि से, प्रभुके सम्मुख लाय ठवेगा। मुख से करि जिनवर गुण गायन, ताल मृदंग धुनि युत रहेगा ॥ ८ ॥ प्रेम सुलाय नयन जल भरि करि, अशुभ करम क्षण मांहि दहेगा। हम प्रभुको इन फलसे पूजें, प्रभु शिवफल हमही कू चहेगा ॥ ९ ॥ दास चतुर कूं फिर का चहिये, तीन भुवन जय जय लहेगा। फल पूजन फल दायक प्रभु की, करत सुजन भवपार लहेगा ॥ १० ॥

॥ श्लोक ॥

वीरः सर्व सुरा सुरेन्द्र महितो, वीरं बुधाः संश्रिताः वीरेणाभिहत. स्वकर्म निचयो, वीराय नित्य नमः ॥ वीरात्तीर्थमिदं प्रवृत्त मतुलं, वीरस्य घोरं तपः। वीरे श्री धृति कीर्ति कान्ति निचयः श्री वीरभद्रंदिश ॥ ११ ॥ ॐ ह्रीं परमपरमात्मने अनन्तानन्त ज्ञान शक्तये जन्मजरा मृत्यु निवारणाय श्रीमन्महावीर जिनेन्द्राय फलं जयामहे स्वाहा।

## नवम वस्त्र पूजा

॥ दोहा ॥

देव दिव्य युग वस्त्र से, पूजो दीन दयाल।
विना वस्त्र निर्वाह नहीं, इस पंचम कलिकाल ॥ १ ॥

॥ इंद्रसभा ॥

द्वादश अंग सुतन्तु सूत्र सम, गणधर वुक्न समान।
देव दुष्य श्रुत निमल प्रगट्यो, सो पटधार सुजान ॥ २ ॥

॥ हम दयाका डंका बजाय जायेंगे ॥

प्रभु अरजी हमारी अवश्य सुनो ॥ दुष्ट अधर्मी लोक जगत में, पाखंड पूजन हासि घनो ॥ प्र० ३ ॥ तीन वरनके नर पाखंडी, होवेगें सभि आप जनो शुद्ध सनातन जैन धरम कू , करदेंगे ते कनो कनो ॥ प्र० ४ ॥ थोड़ा आयुप और बढ़ा लो इन दुष्टनके मान हनो। शासन नायक वीर जिनेश्वर, बोले सुनर मर्मी सुनो ॥प्र०५ ॥ भावी भाव कू कोइ न टारे, सत्य मंत्र तुम यही भना। दास चतुर की अर्जी न गुजरी, होगयो सुरपति ऊन मनो ॥ प्र० ६ ॥

॥ राग श्री ॥

पट युगल वसनमें बलिहारी, बलिहारी मे तेरी बलिहारी ॥ सुन्दर बेल लगी है तोमें, फूलन की छवि है न्यारी। झीनी झीनी पतिया झलके, नीकी लागत है प्यारी ॥ पट०७ ॥ भार अल्प और मूल्य घनो है मानिनकी भावर भारी। जिन गुनिजन नें तुझे बनाया, उसकी बल मे हूं वारी ॥ पट०८ ॥अब मैं भेट धरूं हूं तेरी इन साहिबके सुखकारी। दास चतुर के नाथ पियारो, जो है निरंजन अविकारी ॥ पट० ९ ॥

॥ श्लोक ॥

वीरः सर्व सुरा सुरेन्द्र महितो, वीरंबुधा संश्रिता। वीरणाभिहत स्वकर्म निचयो वीराय नित्यं नम ॥ वीरात्तीर्थमिदं प्रवृत्त मतुलं वीरस्य घोरं तप । वीरे श्री धृति कीर्ति कान्ति निचय श्री वीरभद्रं दिश ॥ १० ॥ ॐ ह्रीं परमपरमात्मने अनन्तानन्त ज्ञान शक्तये जन्मजरा मृत्यु निवारणाय श्रीमन्महावीर जिनेन्द्राय वस्त्रं यजामहे स्वाहा।

## ❀ दशम ध्वज पूजा ❀

॥ दोहा ॥

दंड मनोहर लायके, सुंदर ध्वजा वनाय।
करो चैत्य महावीर के, उत्सव ध्वजा चढाय ॥ १ ॥

( राजुल पुकारे नेम पिया )

गौतम पुकारे प्राणनाथ क्या दगा किया। मुझे छोड़के अकेले आप, मोक्ष चल दिया। गर आपकी न राय थी कि, मोक्ष ले चलें। तो अंतका मिलाप मुझसे क्यों हटा लिया। गौतम० २ ॥ हर वखत आप मुझ को, गौतम कह बोलावते। एक आज का ही दिन हुवा, बिलकुल भुलादिया। गौतम० ३ ॥ जो होति बात कुछ भि फौरन पूछ आप से। करता दलील आपसे, उस दम बता दिया। गौतम० ४ ॥ कहां जाय के विचार अब किस को सुनाऊगा। आज इस दुविधाने मेरा दिल दुखा दिया॥ गौतम ५ ॥ सूरत पियारी आपकी, कब देख पाऊंगा। यह दास की पुकार जो थी सब सुनादिया॥ गौतम० ६ ॥

॥ कोयल कुहुक रही मधु वनमें ॥

मैं बलिहारी पावा पुरि की पावा पुरि के, जल मंदिर की मैं बलिहारी पावा पुरि को॥ कार्त्तिक वदी अमावस राते, भीड मची इंद्र सुरवर की ॥मैं० ७ ॥ शासन नायक मोक्ष सिधारे, आज्ञा ले सुरवर इद्र की ॥ मैं० ८ ॥ चंदन चय बिच दाह करीके, रत्न पीठिका कर जिनवर की॥ मैं० ९ ॥ चरण पीठिका स्थापन करिके, पूजा करन सकल ईश्वर की॥ मैं० १० ॥ नंदी वर्धन आदिक राजा, कीन्हीं यात्रा पावा पुरिक ॥ मैं० ११ ॥ ध्वज पूजन जिनवर की करके, आसा, पूगीदास चतुर की॥ मैं० १२ ॥

वीरः सर्व सुरा सुरेन्द्र दहितो, वीरं बुधाः संश्रिताः। वीरेणाभिहतः स्वकर्म

निचयो, वाराय नित्यं नम । वीरात्तीर्थमिदं प्रवृत्त मतुलं, वीरस्य घोरं तप । वीरे श्री धृति कीर्ति कान्ति निचय श्री वीरभद्र दिश ॥ १२ ॥ ॐ ह्रीं परमपरमात्मने अनन्तानन्त ज्ञान शक्तये जन्मजरा मृत्यु निवारणाय श्रीमन्महावीर जिनेन्द्राय ध्वजा यजामहे स्वाहा ।

## ❀ एकादश अर्घ पूजा ❀

( दोहा )

आठों कर्म खपाय के, मोक्ष गए महाराज ।
पूजों अर्घ चढायके, दीवाली दिन आज ॥ १ ॥

राग माड ( जरा टुक जोवोतो सही )

नाथ मोहि तारोतो सही, मैं कहां दोहि करजोरी ॥ मैं अज्ञानी कछुना समझू, सचो मूढ मई । इन कर्मनि में मेरो रहणो, आछो है नहीं ॥ नाथ० २ भूल परयो मैं पंथ तुम्हारो, भटक्यो चार गई । दीनबंधु अब राय बतावो, दीनानाथ गई ॥ नाथ० ३ ॥ पापी लंपट और धुतारे, मेरे साथ रही । मोरे मन को वे भरमावे, सपति लूट लई ॥ नाथ० ४ ॥ जो अब अरजी नहीं सुनोगे, तो मैं आज कही । दास चतुर अब इन दुष्टनसे, बचने को नहीं ॥ नाथ० ५ ॥

॥ जोगिया आशावरी ॥

नाथ तेरे चरण कमल पर वारी, तेरी यात्रा करे नर नारी ॥ खरतर गण नभ मंडल सूरज, आचारज पद धारी । जिन कृपा चंद्र सूरीश्वर राजे, महिमा अजब घनी ॥ नाथ६ ॥ जय सुख राज विवेक मुनीश्वर, कीना यजि सुख कारी । संयम तप कृपा गुणआगे, दीपाही उजियारी ॥ नाथ० ७ ॥ पर गन गत जो मिथ्या वादी, धर्म सम गुणधारी । सूत्र गप नय मारग ग्रती, या अब पक गइ सारी ॥ नाथ० ८ ॥ चार्षीस* शत वर्ष पचास, माघ तहने मझारी ।

कार्त्तिक वदि चउदस शनिवारे, दीवाली दिन जुहारी ॥ नाथ० ९ ॥ दास चतुर सागर अनुयोगी, कीन्ही पूजा तयारी। भूल परी जो इन पूजन में, माफ करो अधिकारी ॥ नाथ० १० ॥

॥ श्लोक ॥

वीरः सर्व सुरासुरेन्द्र महितो, वीरं बुधाः संश्रिताः। वीरेणाभिहतः स्वकर्म निचयो, वीराय नित्यं नमः॥ वीरात्तीर्थ मिदं प्रवृत्तमतुलं वीरस्य घोरं तपः। वीरे श्री धृति कीर्ति कान्ति निचयः श्री वीरभद्रं दिश ॥ ११ ॥ ॐ ह्रीं परमपरमात्मने अनन्तानन्त ज्ञान शक्तये जन्मजरा मृत्यु निवारणाय श्रीमन्महावीर जिनेन्द्राय अर्घ यजामहे स्वाहा।

※ समाप्त ※



